पूज्यपाद पितृव्य

स्वर्गीय पं० श्रीकृष्ण मिश्र

के

चरणों

में

जिन्होंने मुझे इस योग्य बनाया कि

मैं

कुछ लिख सका।

# विषयानुक्रमणिका

# प्राक्कथन

महाकवि बाणभट्ट की कृति पर कुछ लिखना साहस का कार्य है— यह जानते हुए भी मैं केवल पाठकों, विशेषकर छात्रों, की आवश्यतताओं को ध्यान में रखकर ही महाश्वेता-वृत्तान्त के इस संस्करण को तैयार करने में प्रवृत्त हुआ। महाश्वेता-वृत्तान्त के मूलांश के मर्मज्ञान हेतु उसका हिन्दी अनुवाद एवं संस्कृत-व्याख्या अपेक्षित थी 'एतदर्थ मूल के नीचे संस्कृत व्याख्या तथा हिन्दी अनुवाद निबद्ध किया गया है। हिन्दी अनुवाद में इस बात का यथाशक्ति प्रयास किया गया है कि वह मूल के अनुसार एवं पूर्णतः स्पष्ट हो। हिन्दी-वाक्य-गठन शैली संस्कृत से भिन्न होती है, अतः हिन्दी के वाक्य-गठनशैली की दृष्टि से हिन्दी अनुवाद में कहीं-कहीं मूलांश के वाक्य-निबद्ध पद-क्रम को छोड़ना भी पड़ा है। मूल के लम्बे वाक्य को हिन्दी अनुवाद में कई वाक्यों में रखना पड़ा है। संस्कृत-टीका में मूल के प्रत्येक पद का ऐसा संस्कृत-पर्याय दिया गया है जो सुबोध हो। समस्त पदों का विग्रह करके उनके अर्थों को स्पष्ट किया गया है। आवश्यकतानुसार कोश-ग्रन्थों तथा अन्य ग्रन्थों के उद्धरण भी दिये गये हैं। यत्र-तत्र प्रयुक्त अलङ्कारों का उल्लेख भी कर दिया गया है। इस प्रकार महाश्वेता-वृत्तान्त के मूलांश को समझने में पाठकों को अवश्य अपेक्षित सहायता मिलेगी, ऐसी आशा है।

किसी ग्रन्थ के वास्तविक मर्म को समझने के लिए मूलांश का ज्ञानमात्र ही अपेक्षित नहीं होता, अपितु उसके रचयिता के व्यक्तित्व-कृतित्व आदि के विषय में भी सम्यक् ज्ञान अपेक्षित होता है। इस उद्देश्य की पूर्ति-हेतु ग्रन्थ के प्रारम्भ में आमुख को निबद्ध किया गया है। आमुख को तीन खण्डों में विभक्त किया गया है। उसके प्रथम खण्ड में संस्कृत गद्य-काव्य के संक्षिप्त विकास, बाणभट्ट की जीवनी-कृति, शैली, अलङ्कार, प्रकृति-वर्णन तथा भावपक्ष आदि के विषय में यथेष्ट प्रकाश डाला गया है। द्वितीय खण्ड में महाश्वेता-वृत्तान्त के कथासार, उसके महत्त्व तथा पात्रों के चरित्र-चित्रण का विवरण प्रस्तुत करके उसमें निबद्ध सूक्तियों के भावों को स्पष्ट किया गया है। आमुख के तृतीय खण्ड में भारतीय आलोचकों, पण्डितों अथवा कवियों द्वारा की गयी बाण विषयक प्रशस्तियों का सन्निवेश किया गया है। प्रशस्तियों के भाव को संक्षेप में स्पष्ट कर दिया गया है मुझे आशा है कि आमुख के तीनों खण्डों में निबद्ध सामग्री आलोचनात्मक प्रश्नों के समाधान में सहायक होगी।

इस संस्करण को तैयार करने में अनेक ग्रन्थों से सहायता ली गयी है। अतः उनके लेखकों के प्रति मैं अपना हार्दिक आभार प्रकट करता हूँ। अत्यधिक कार्यभार के

कारण, चाहते हुये भी, प्रस्तुत संस्करण में कुछ आवश्यक सामग्री का सन्निवेश न कर सका, इसका मुझे दुःख है। आशा है अगले संस्करण में उसका सन्निवेश हो जायगा।

महाश्वेता-वृत्तान्त की संस्कृत-व्याख्या लिखने में सुयोग्य अनुज श्री रामप्रसाद मिश्र, एम० ए०, व्याकरणाचार्य ने अमूल्य योगदान किया है अतः वे विशेषरूप से धन्यवाद के पात्र हैं। पाण्डुलिपि को तैयार करने में प्रिय शिष्य श्री तुलसीराम वर्मा, एम० ए०, श्री शंकरमणि त्रिपाठी, एम० ए० उत्तरार्द्ध तथा सु श्री सविता सिंह, बी० ए०, ने अथक परिश्रम किया है। अतः उन सबको आशीर्वाद देना अपना कर्तव्य समझता हूँ। भारतीय प्रकाशन, कानपुर के स्वामी ने स्वल्प समय में ही इस ग्रन्थ का प्रकाशन करके प्रशंसनीय कार्य किया है, तदर्थ वे धन्यवाद के अधिकारी हैं।

'गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव स्वभावतः' के अनुसार प्रस्तुत ग्रन्थ में त्रुटियों का होना नितान्त स्वाभाविक है। पाठकों, विशेषकर विद्वज्जनों, से मेरा विनम्र निवेदन है कि वे कृपया निःसङ्कोचभाव से त्रुटियों के विषय में मुझे अवगत कराकर अनुगृहीत करें एतद्विषयक उनके किसी भी सुझाव का स्वागत करूँगा।

गुरुपूर्णिमा —राजदेव मिश्र

वि० सं०-२०३३

फैजाबाद

---

# आमुख

## प्रथम खण्ड

## संस्कृत-गद्य-साहित्य

संस्कृत-साहित्य के प्राचीनतम गद्य का दर्शन हमें कृष्ण यजुर्वेद की तैत्तिरीय संहिता में उपलब्ध होता है। इसके अतिरिक्त अन्य संहिताओं में भी गद्य की स्थिति दृष्टिगोचर होती है अथर्ववेद का छठा भाग गद्यात्मक है। बाद में ब्राह्मण ग्रन्थों की रचना गद्य में ही हुई। इसी प्रकार आरण्यकों में भी गद्य की प्रचुरता विद्यमान है। इनमें वैदिक गद्य का विकसित रूप मिलता है। अनेक उपनिषदों की रचना भी गद्य में हुई है। उपनिषदों का गद्य सरल है। सूत्रों में ऐसे गद्य का प्रयोग हुआ है, जो बिना किसी टीका की सहायता से दुर्बोध है। महाभारत का संस्कृत-गद्य सर्वप्रथम हमारा ध्यान आकृष्ट करता है क्योंकि महाभारत का गद्य सुन्दर एवं सुरुचिपूर्ण है तथा उसमें अलंकारों का भी जहाँ-तहाँ स्वाभाविक प्रयोग हुआ है। इसी प्रकार व्याकरण, दर्शन आदि के ग्रन्थ भी प्रायः गद्य में हैं। शङ्कर, पतञ्जलि आदि किन्हीं भाष्यकारों ने तो अपने भाष्यग्रन्थों में अत्यन्त मनोरम, स्वाभाविक एवं रोचक गद्य का प्रयोग किया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि संस्कृत में गद्य का प्रयोग अति प्राचीनकाल से चला आ रहा है।

गद्य-काव्य की उत्पत्ति कब और कैसे हुई, यह कहना नितान्त कठिन है। यद्यपि गद्य-काव्य का सुसम्बद्ध तथा तथा विकसित रूप छठी शताब्दी से ही ( सुबन्धु दण्डी, बाण आदि की रचनाओं में ) मिलता है, पर यह मानना असङ्गत नहीं है कि गद्य-काव्य का प्रचलन उक्त समय के पहले से ही था। वेदकालीन गद्य तथा सूत्रादि-ग्रन्थों के गद्य में वह सौन्दर्य्य तथा भावपरिपूर्णता नहीं मिलती जो काव्यगत सौंदर्य्य के लिए अपेक्षित होती है। यही कारण है कि उसको गद्य के भीतर चाहे भले परिगणित कर लिया जाय पर काव्य के अन्तर्गत परिगणित नहीं किया जा सकता। इसी प्रकार हम पञ्चतंत्र, हितोपदेश आदि ग्रन्थों को भी गद्य-काव्य के अन्तर्गत स्वीकार नहीं कर सकते। इन सब ग्रन्थों का लक्ष्य रसास्वादन न होकर नीतिबोध मात्र है। संस्कृत-गद्य-काव्यों में यद्यपि कथावस्तु लोककथाओं से ली गई परन्तु उनकी शैली पर पद्यकाव्यों का प्रभाव लक्षित होता है। गद्य-काव्य की व्यञ्जनाप्रणाली लोक-कथाओं से सर्वथा भिन्न है। दण्डी ने ओज को गद्य का प्राण माना है, जो समास बहुलता में रहता है 'ओजः समासभूयस्त्वमेतद् गद्यस्य जीवितम्'। इसी ओज गुण से गद्य-काव्य में एक विशेष प्रकार की प्रगाढ़ता आ जाती

है। संस्कृत गद्य-काव्यों में समास-बहुलता, अलङ्कारों का विशद प्रयोग तथा पौराणिक संकेतों की भरमार है। अलंकृत वर्णन शैली के कारण कथा भाग गौण हो गया है। और वर्णनप्राचुर्य आ गया है। इनमें प्रायः शृङ्गार रस की प्रधानता है। सर्वत्र कल्पना और पाण्डित्य का प्रदर्शन है।

कात्यायन ने (३०० ई० पू०) अपने वार्तिक में आख्यायिका का उल्लेख किया है। पतञ्जलि के महाभाष्य में तीन आख्यायिकाओं का नाम निर्देश है—'वासवदत्ता सुमनोत्तरा तथा भैमरथी'। बाणभट्ट ने अपने पूर्ववर्ती गद्य लेखकों में भट्टार हरिश्चन्द्र' का नाम आदर के साथ लिया है परन्तु उनकी कोई कृति अब तक नहीं मिली। खोजों द्वारा प्राप्त शिलालेखों में जिस अलकृत-समासबहुल गद्य शैली का दर्शन होता है, उसके द्वारा यह निःसङ्कोच स्वीकार किया जा सकता है कि सुबन्धु आदि उत्कृष्ट कोटि के गद्य-काव्यकारों से पहले ही गद्यकाव्य की अलंकृत शैली का प्रचार एवं प्रसार था। रुद्रदामन् के शिलालेख में उक्त शैली का सफल प्रयोग हुआ है। इस शिलालेख के पढ़ने से बाण की शैली का स्मरण हो आता है। हरिषेण की प्रयाग वाली प्रशस्ति में भी उत्कृष्ट कोटि की अलंकृत गद्य-शैली प्रयुक्त हुई है।

वस्तुतः गद्य-काव्य-कला का पूर्ण परिपाक सुबन्धु, बाण तथा दण्डी की रचनाओं में ही हुआ है। गद्य-काव्य के लेखकों में सुबन्धु ( छठीं शताब्दी ) का नाम सर्वप्रथम आता है और इनकी रचना 'वासवदत्ता' गद्य-काव्य का उत्कृष्ट नमूना है। इसमें कवि का उद्देश्य वर्णन है। इसका कथानक अलंकारों से लदा हुआ है। श्लेष की छटा दर्शनीय है पर शैली रोचक नहीं है।

दण्डी का समय संदिग्ध है। किन्हीं प्रमाणों के आधार पर उनका समय सातवीं शताब्दी के अन्त में तथा आठवीं के प्रारम्भ में मानना उचित है। उनकी तीन रचनायें कही जाती हैं—१. काव्यादर्श २. दशकुमारचरित ३. अवन्तिसुन्दरीकथा। तीसरी रचना, 'अवन्ति सुन्दरी कथा', संदिग्ध है। 'काव्यादर्श' अलङ्कार-शास्त्र का ग्रन्थ है और 'दशकुमारचरित' गद्य-काव्य है।

वास्तव में यदि विचार किया जाय तो यह कहा जा सकता है कि गद्य-काव्य-कला अपने उत्कृष्ट रूप में बाणभट्ट की रचनाओं में ही दिखाई देती है। उनकी जोड़ का दूसरा कोई कवि संस्कृत-गद्य-काव्य के क्षेत्र में नहीं हुआ। उनके पश्चात् भी गद्य-काव्य लिखे गये। धनपाल ( १००० ई० ) ने कादम्बरी से प्रभावित 'तिलक-मञ्जरी' की रचना की। वादीभ सिंह ने ( १००० ई० ) 'गद्य-चिन्तामणि' की सृष्टि की इसके बाद पं. अम्बिकादत्त व्यास ने ( १८५८-१९०० ई० ) 'शिवराज विजय' नामक काव्य को प्रस्तुत किया जिसका प्रकाशन १९०१ ई० में काशी से हुआ। इनकी शैली में दण्डी और बाण का अनुकरण दीख पड़ता है। संक्षेप में यही गद्य काव्य के विकास का इतिहास है।

उक्त विवेचन से इस निष्कर्ष पर पहुँचना सुगम है कि गद्यकाव्य-कला बाण आदि से सदियों पहले अस्तित्व में थी, पर वह सुबन्धु आदि लोक विश्रुत महाकवियों तक पहुँचने में किन-किन कवियों द्वारा अपने स्वरूप को विकसित कर सकी, यह कहना कठिन है। कुछ पाश्चात्य विद्वान् संस्कृत-गद्य-काव्य पर यूनानी गद्य-काव्य का प्रभाव मानते हैं। इसका बहुत कुछ कारण दोनों भाषाओं के गद्यकाव्यों में समानता का होना है, पर निश्चित प्रमाण के अभाव में निःसंदिग्ध रूप से कुछ कहना कठिन है।

संस्कृत-गद्य की प्राचीनता के विषय में किसी को आपत्ति नहीं हो सकती, पर पद्य की तुलना में, पूरे संस्कृत वाङ्मय में, गद्य का प्रयोग अत्यन्त स्वल्प हुआ है। ज्योतिष, वैद्यक तथा विज्ञान आदि के ग्रन्थों में गद्य का प्रयोग उचित था परन्तु वहाँ भी इसका प्रयोग नगण्य है। साहित्य के क्षेत्र में आख्यानों, नाटकों आदि में गद्य अवश्य प्रयुक्त हुआ पर उसके बावजूद भी गद्य का प्रयोग सीमित रहा। 'गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति' 'गद्य ही कवियों की कसौटी है' इस कथन से पद्य की अपेक्षा गद्य की श्रेष्ठता स्वीकृति की गई है। इस प्रकार गद्य को पाण्डित्य की कसौटी मानना भी गद्य के प्रचुर प्रयोग में बाधक रहा। इसके अतिरिक्त पक्षपात के अनेक कारण रहे। पद्य द्वारा जिस प्रकार सङ्गीतमय भाव-सौन्दर्य्य की सृष्टि की जा सकती है, वह गद्य के द्वारा सम्भव नहीं। पद्य में कवि के लिए छन्द का बन्धन अवश्य रहता है पर वहाँ अक्षरादि की विरूपता की भी छूट रहती है। पद्य में कवि को अपनी अशक्ति को छिपाने का बहाना मिल जाता है पर गद्य में इन सब बातों के लिए कोई अवसर नहीं रहता। पद्य में जिन दुर्बलताओं के लिए आलोचक पद्यकार ( कवि ) को क्षमा कर सकता है गद्य में उन्हीं के कारण गद्यकार पर दोषारोपण भी हो सकता है। इन कारणों के बावजूद पद्य के प्रचुर प्रयोग में सबसे बड़ा कारण है पद्य को सुगमता से कण्ठस्थ किये जाने की सुविधा। प्राचीन-काल में कागज, प्रेस आदि की आज जैसी सुविधा न रहने के कारण कंठस्थ करना आवश्यक था ( कण्ठे विद्या गण्ठे धनम् ) और पद्य को जितनी सुगमता से याद किया जा सकता है उतनी गद्य को नहीं यही कारण है कि संसार के प्रायः सभी प्राचीन-साहित्य में पद्य का प्रयोग गद्य की अपेक्षा बहुलता से प्राप्त होता है। अतः उक्त कारणों से पद्य की अपेक्षा संस्कृत में भी गद्य का कम प्रयोग आश्चर्य-जनक नहीं है।

## कथा एवं आख्यायिका

संस्कृत के आलङ्कारिकों के द्वारा काव्य रचना के लिये छन्द की अनिवार्यता स्वीकृत नहीं की गई। जिस प्रकार पद्य में काव्य की रचना हो सकती है उसी प्रकार गद्य में भी। कवित्व अपनी रसमयता, भाव-सौन्दर्य्य एवं अलौकिकता के कारण

गद्य एवं पद्य दोनों में सहृदय जन के हृदय में आनन्दानुभूति जगा सकता है। इसलिए आचार्यों ने संस्कृत-काव्य को तीन भागों में विभक्त किया है—१-गद्य २-पद्य ३-मिश्र ( गद्यं-पद्यं च मिश्रं च काव्यं त्रिविधैव व्यवस्थितम् )। प्राचीन आलंकारिकों के ही सिद्धान्तानुसार गद्य-काव्य के पुनः प्रधानतः दो विभाग किये गये, जिन्हें 'कथा' और 'आख्यायिका' कहा जाता है। दोनों प्रकार की रचनायें भामह तथा दण्डी आदि से पूर्व विद्यमान थीं। आलंकारिकों ने दोनों के लक्षण प्रस्तुत किये हैं और उनमें पार्थक्य स्थापित करने का प्रयास भी किया है। भामह ने अपने 'काव्यालंकार' में कथा एवं आख्यायिका में निम्नलिखित भेद स्थिर किया है:—

१—आख्यायिका में कथा-वस्तु वास्तविक ( ऐतिहासिक ) होती है, कथा में कवि-कल्पनाप्रसूत।

२—आख्यायिका में कथा का वक्ता स्वयं नायक होता है, कथा में नायक के अतिरिक्त कोई और व्यक्ति होता है।

३—आख्यायिका के विभागों को उच्छ्वास कहा जाता है, कथा को उच्छ्वासों में विभक्त नहीं किया जाता।

४—आख्यायिका में भावी घटनाओं के सूचक कुछ पद्य होते हैं, जिन्हें वक्त्र तथा अपरवक्त्र छन्द में निबन्ध किया जाता है, कथा में ऐसा कोई नियम नहीं।

५—आख्यायिका की रचना संस्कृत में होती है, कथा संस्कृत अपभ्रंश में रची जा सकती है।

आख्यायिका में कन्याहरण, संग्राम, वियोग तथा विजय आदि का वर्णन रहता है, कथा में नहीं।

भामह का उक्त लक्षण किन लक्ष्य-ग्रन्थों पर आधारित है, यह कहना कठिन है। इन दोनों में स्थापित भेदक तत्त्व भी स्पष्ट नहीं है। साथ ही उक्त नियमों का अक्षरशः पालन संस्कृत-गद्य-लेखकों ने नहीं किया है। इसीलिये आचार्य दण्डीने वक्ता तथा शैली की दृष्टि से किये उक्त भेद का खण्डन किया है। बहुत कुछ सम्भव है दण्डी ने प्रमुख रूप से भामह के वर्गीकरण को लक्ष्य करके आलोचना की हो। दण्डी के अनुसार 'कहानी कहने वाला कोई नायक हो अथवा अन्य कोई, वह उच्छ्वासों में विभक्त हो या न हो, इन वस्तुओं की विभिन्नता से आख्यायिका तथा कथा में कोई मौलिक अन्तर नहीं'। उनके अनुसार वस्तुतः कथा और आख्यायिका गद्य-काव्य के दो नाम मात्र हैं:—'तत्कथाख्यायिकेत्येका जातिः संज्ञाद्वयाङ्किता'। दण्डी ने दोनों में एक ही भेदक तत्त्व को स्वीकार किया है और वह यह कि आख्या-

यिका की कथावस्तु ऐतिहासिक तथा प्रख्यात होती है, जब कि कथा की वस्तु कल्पित। 'अमरकोश' में भी दोनों की इसी प्रकार व्याख्या की गई है 'आख्यायिकोपलब्धार्था' 'प्रबन्धकल्पना कथा'। जहाँ तक बाणभट्ट के हर्षचरित तथा कादम्बरी का प्रश्न है, हर्षचरित को आख्यायिका तथा कादम्बरी को कथा के अन्तर्गत लिया जा सकता है। बाण ने स्वयं हर्षचरित को आख्यायिका 'करोम्याख्यायिकाम्भोधौ' तथा कादम्बरी को कथा 'धिया निबद्धेयमतिद्वयी कथा' कहा है। बाद के आचार्य रुद्रट ने, बहुत कुछ सम्भव है, कथा है और आख्यायिका की परिभाषा बाण की दोनों कृतियों को लक्ष्य करके ही दी हो। रुद्रट द्वारा कहा गया आख्यायिका का लक्षण हर्षचरित में तथा कथा का कादम्बरी में घटित हो जाता है।

## बाणभट्ट

**जीवनी**—'कीर्तिर्यस्य स जीवति' को मानने वाले भारतीय विद्वानों, कलाकारों तथा मनीषियों ने अपनी कृतियों के स्थायित्व पर प्रगाढ़ आस्था रखकर अपनी जीवनी के विषय में कुछ नहीं लिखा। पर यह संस्कृत-साहित्य का परम सौभाग्य रहा कि बाणभट्ट ने हर्षचरित' के प्रथम तीन उच्छ्वासों तथा 'कादम्बरी' के प्रारम्भिक पद्यों में अपना तथा अपने वंश का परिचय दिया। यदि बाण ने भी अन्य कवियों की भांति अपने विषय में मौन धारण किया होता, तब तो हम लोग उनके जीवन के बारे में अनुमान करके ही रह जाते। हम बाण की कृतियों के लिए तो उनके ऋणी हैं ही, साथ ही हमें उनके उक्त कार्य के लिए भी उनका आभार स्वीकार करना चाहिये। बाण के पूर्वज सोनभद्र नदी के तट पर अवस्थित प्रीतिकूट नामक नगर में रहते थे। यह स्थान सम्भवतः बिहार प्रान्त में था। ये वात्स्यायन गोत्र के ब्राह्मण थे तथा इनका वंश प्राचीनकाल से अपने धर्माचरण तथा विद्याव्यसन के लिए विख्यात था। बाण के एक प्राचीन पूर्वज का नाम 'कुबेर' था। कुबेर एक बड़े कर्मकाण्डी एवं शास्त्रज्ञ ब्राह्मण थे! उनके पास सदा विद्याध्ययनार्थ आये हुए विद्यार्थियों की भीड़ रहती थी। विद्यार्थीगण सदा शङ्कित होकर यजुर्वेद तथा सामवेद का गान करते थे क्योंकि पिंजरों में रहने वाले तोते तथा मैंने ( जो सकल वेदों के अभ्यासी थे ) उन्हें टोकते थे। कुबेर के चार पुत्र हुए और उनमें पाशुपत सबसे छोटे थे। उनके पुत्र अर्थपति और अर्थपति के ग्यारह पुत्र हुये जिनमें चित्रभानु एक ( आठवें ) थे। चित्रभानु भी अपने पूर्वजों की भांति विद्वान् थे। यज्ञों से उत्पन्न धूमों द्वारा उनकी यशःपताका का विस्तार हुआ। उन्हीं चित्रभानु से ( राजदेवी के गर्भ से ) बाणभट्ट का जन्म हुआ।

दुर्भाग्यवश बाल्यावस्था में ही बाण को जननी-जनक-वियोग सहना पड़ा। माता तो बाल्यकाल में ही चल बसी। उनके पिता ने उनका लालन-पालन किया,

पर दैवदुर्विपाक से वे भी इनकी १४ वर्ष की अवस्था में इस असार संसार से सदा के लिये चल दिये। वाण के गुरु का नाम भर्वुशर्मा था जिनकी वन्दना वाण ने कादम्बरी के आमुख में की है। माता-पिता की मृत्यु के बाद बाण अपनी विपुल पैतृक सम्पत्ति के अधिकारी हुये। इस तरह देखा जाय तो बाण का जन्म एक ऐसे कुल में हुआ, जिस पर लक्ष्मी एवं सरस्वती दोनों की कृपा थी। किसी अच्छे अभिभावक के अभाव में बाण स्वच्छन्दचारी हो गये। परिणामस्वरूप उनका यौवन-काल अव्यवस्थित तथा उच्छृङ्खलित हो गया। संयोगवश उनकी मैत्री (सम्पर्क) कुछ ऐसे लोगों से हो गई, जिसके कारण उनके उच्छृङ्खल जीवन को और प्रोत्साहन मिला। वे अपने बुरे साथियों के साथ आखेट आदि व्यसनों में फँस गये। देशाटन का भूत उन पर सवार हो गया। अपने मित्रों के साथ उन्होंने देश के विभिन्न भागों की लम्बी यात्रा की। इनकी मित्र मण्डली में विभिन्न प्रकृति के लोग थे। मित्रों की एक बड़ी सूची हर्षचरित के प्रथम उच्छ्वास में दी गई है। इनके मित्रों की सूची देखर इनके स्वच्छन्दचारी एवं आमोद-प्रिय स्वभाव का अनुमान किया जा सकता है। उसमें कुछ साहित्यक लोग भी थे। ऐसे लोगों में लोकभाषा कवि ईशान, प्राकृति कवि वायुविकार आदि प्रमुख थे। बाण के पास अतुल वैभव था ही, अतः वे निश्चिन्त होकर भ्रमण में तत्पर रहे। अपने भ्रमण-काल में बाण ने पर्याप्त अनुभव प्राप्त किया। कई दरबारों को उन्होंने देखा। गुरुकुलों से सम्पर्क स्थापित किया, जिनमें उन्होंने विद्याध्ययन भी किया। उक्त काल में अनेक विद्वानों से उन्होंने वार्तालाप भी किया। अन्ततोगत्वा बाण प्रौढ़ सांसारिक अनुभव, उदार विचार तथा विकसित बुद्धि के साथ अपने घर वापस आये।

अनेक चुगुलखोरों ने तत्कालीन स्थाणीश्वर ( थानेश्वर ) नरेश श्रीहर्षवर्धन से बाण के बारे में चुगुली की थी, जिससे वे बाण पर अप्रसन्न थे। श्री हर्षवर्धन के छोटे भाई श्रीकृष्ण ने बाणभट्ट के हितलाभ से हर्षवर्धन से बाण की कुछ हिमायत की। एक दिन उन्होंने बाणभट्ट को राजदरवार में उपस्थित होने के लिये निमंत्रण भेजा। एक मित्र की भांति श्रीकृष्ण ने बाणभट्ट को इस बात के लिये भी सावधान किया कि वे तुरन्त राजा से मिलकर अपने ऊपर राजा की रुष्टता को दूर करें। निमन्त्रण स्वीकार कर बाण राज दरबार में उपस्थित हुये। पहले तो राजा ने उनकी उपेक्षा की तथा उनके उच्छृङ्खल जीवन के लिये 'महानयं भुजङ्गः' कह कर व्यंग्य किया। इसपर बाण ने विनम्रता के साथ अपनी कुलीनता एवं विद्यानुराग के प्रति राजा का ध्यान आकृष्ट किया। बाण ने अपने चरित्र आदि के बारे में राजा के सामने जो सफाई दी वह बाण के स्वाभिमानी होने का द्योतक है। बाद में बाण की प्रतिभा एवं विद्वत्ता पर मुग्ध होकर राजा ने बाण को अपने आश्रय में रख

लिया। वाण बहुत काल तक राजदरबार में रहे। घर लौटने पर तथा लोगों के कहने पर बाण ने हर्ष चरित का निर्माण किया। बस इतना ही हम बाण के बारे में जानते हैं।

वाण ने अपने अन्तिम जीवन के बारे में कुछ नहीं लिखा। जैसा कि सुविदित है, बाण कादम्बरी को पूर्ण किये बिना ही दिवङ्गत हो गये और बाद में उनके पुत्र भूषणभट्ट या पुलिन्द भट्ट ने कादम्बरी को पूर्ण किया। यही कादम्बरी का उत्तरार्ध है। इस बाण के पुत्र होने की बात सिद्ध होती है। पुलिन्दभट्ट के अलावा बाण के और कितने पुत्र थे, इस विषय में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। वाण भी अपने पुत्रों के बारे में मौन हैं, पर किम्बदन्तियों से बाण के एक और पुत्र होने की बात मालूम होती है।

**किम्बदन्ती**—( १ ) एक प्रसिद्ध किम्बदन्ती के अनुसार मृत्युशय्या पर पड़े बाण को अपनी अधूरी कादम्बरी को पूर्ण करने की चिन्ता बनी हुई थी। एतदर्थ उन्होंने अपने पुत्रों को बुलाया और उनकी साहित्यिक अभिरुचि एवं प्रतिभा की परीक्षा करने के लिये उनसे एक वाक्य का संस्कृत में अनुवाद करने को कहा। वाक्य था 'सूखा काठ आगे पड़ा है।' उनके एक पुत्र ने (शायद ज्योतिषी ने) उक्त वाक्य का 'शुष्कः काष्ठः तिष्ठ तिष्ठत्यग्रे' यह नीरस अनुवाद किया, पर दूसरे ने, जो एक साहित्यिक था, 'नीरसतरुरिह विलसति पुरतः', इस प्रकार बड़ा ही सरस अनुवाद किया। बाण ने, दूसरे की काव्यप्रतिभा देखकर, उसपर ही कादम्बरी को पूर्ण करने का भार सौंपा। उसी का नाम पुलिन्दभट्ट या भूषणभट्ट था।

(२) बाणभट्ट के बारे में एक और किम्बदन्ती प्रचलित है, जिसके अनुसार उनका विवाह महाकवि मयूर की पुत्री से हुआ था। एक बार मयूर अपने जामाता से मिलने प्रातःकाल उनके यहाँ गये। बाण की पत्नी रातभर मान किये थीं। पर सवेरा होने पर भी मान छोड़ने के लिये उद्यत न थीं। बाण अपनी मानिनी प्रियतमा को मनाने के लिये चेष्टाशील थे। उन्होंने इस प्रसङ्ग में अपने कवित्व का सहारा लिया और झट से एक पद्य की रचना कर सुनाना प्रारम्भ किया:—

'गतप्राया रात्रिः कृशतनुशशी शीर्यत इव,
प्रदीपोऽयं निद्रावशमुपगतो घूर्णत इव।
प्रणामान्तो मानस्त्यजसि न तथापि क्रुधमहो'

'रात्रि प्रायः बीत चुकी, चन्द्रमा क्षीण हो चला और यह दीपक जैसे रातभर जागने के कारण निद्रा के वशीभूत होकर ऊँघ रहा है, मेरे प्रणाम करने पर तुम्हारा

मान भङ्ग हो जाना चाहिये, किन्तु फिर भी तुम अपना क्रोध नहीं छोड़ती !'

उक्त तीन चरण ही वे सुना पाये थे कि मयूर आ गये और तीन चरणों को सुनते ही उन्होंने झट से अन्तिम चरण बना कर यों सुनायाः—

'कुचप्रत्यासत्त्या हृदयमपि ते चण्डि ! कठिनम् ।

'हे चण्डि ! कुचों के समीपवर्त्ती होने के कारण तुम्हारा हृदय भी कठोर हो गया है'। अपने ससुर के मुख से इस प्रकार अपने श्लोक की चरणपूर्ति सुनकर बाण क्रोधान्ध हो गये और उन्होंने क्रोधावेश में मयूर को कोढ़ी होने का शाप दे दिया। मयूर ने भी कुपित होकर बाण को अपने शाप का भाजन बनाया। बाण ने 'चण्डीशतक' की रचना कर शाप से मुक्ति पाई। ये किम्वदन्तियाँ कहाँ तक सत्य हैं, यह कहना कठिन है।

बाण के आविर्भाव के समय संस्कृत के अनेक आराधक तथा ख्यातिप्राप्त विद्वान् विद्यमान थे। 'सूर्यशतक' के रचयिता कवि मयूर तथा 'भक्तामरस्तोत्र' के निर्माता भक्त मानतुङ्ग इसी समय में हुये। गुजरात की राजधानी वलभी में राजा श्रीधरसेन के समय में 'भट्टिकाव्य' के कर्ता भट्टिस्वामी का प्रादुर्भाव उक्त काल में ही हुआ था। गौतम सूत्रों पर भाष्य लिखने वाले लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् उद्योतकर ने इसी काल में अपने पाण्डित्य की कीर्त्ति फैलाई। बाण के कुछ काल बाद महाकवि दण्डी हुये। हर्षवर्धन के दरबार में मातङ्ग दिवाकर तथा धावक का नाम मिलता है। अतः बाण का समय संस्कृत साहित्य के लिये अपना एक विशेष महत्व रखता है।

**काल**—हर्षवर्धन के समकालीन होने से बाणभट्ट का समय सरलता से निश्चत किया जा सकता है। हर्षवर्धन के राज्याश्रय में जाने के पहले बाण नव युवक रहे होंगे, पर यह कहना सरल नहीं है कि हर्षवर्धन के राज्यकाल की प्रारम्भिक अवस्था में ही बाण का परिचय उनसे हुआ। जो कुछ हो बाण का समय हर्ष वर्धन के समय में ( राज्याश्रय में ) होने के कारण ईसा की ७वीं शताब्दी का पूर्वार्द्ध माना जा सकता है। हर्षवर्धन का राज्याभिषेक ६०६ ई० में और उनका देहावसान ६४८ ई० में हुआ था। यह समय तत्कालीन प्रसिद्ध चीनी यात्री ह्वेनसांग के लेखों से सिद्ध होता है।

बाण के उक्त काल में होने की पुष्टि अन्तरङ्ग एवं बहिरङ्ग प्रमाणों से भी होती है। ८वीं शताब्दी के वामन ने अपने ग्रन्थ में 'कादम्बरी' के कुछ अंशों को उद्धृत किया है। आनन्दवर्धन ( ८५० ई० ) के 'ध्वन्यालोक' में बाणभट्ट की दोनों गद्यकृतियों का उल्लेख है। धनंजय ने ( १००० ई० ) 'दशरूपक' में बाण

का उल्लेख किया है—'यथा हि महाश्वेतावर्णनावसरे भट्टबाणस्य'। इसी प्रकार क्षेमेन्द्र, रुय्यक आदि ने बाण तथा उनकी कृतियों का उल्लेख किया है। इस तरह हम देखते हैं कि ८वीं शताब्दी से लेकर १२वीं शती तक के प्रमुख संस्कृत आचार्यों ने बाण की तथा उनकी रचनाओं की चर्चा की है। अतः बाण का उनके पूर्ववर्ती (अर्थात् ७वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में) होने में कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिए।

यद्यपि बाणभट्ट ने हर्षचरित में अपना व्यक्तिगत इतिहास लिखा है पर समय का कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं किया है। उन्होंने प्रारम्भिक पद्यों में व्यास, वासवदत्ता भट्टार हरिश्चन्द्रः भास, कालिदास तथा बृहत्कथा आदि का नामोल्लेख किया है, जिनमें से कोई भी ७वीं शताब्दी के बाद का नहीं है। हर्षचरित्र में वर्णित हर्ष के पराक्रम आदि से इस बात की पुष्टि अवश्य होती है कि हर्ष का बाण के साथ सम्मिलन उनके राज्यकाल के उत्तरार्द्ध में हुआ।

अतः अन्तरङ्ग तथा बहिरङ्ग दोनों प्रमाणों के आधार पर बाण का ७वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में होना निश्चित है

कृतियाँ—बाण की निःसंदिग्ध गद्य-रचनायें केवल दो हैं—१-कादम्बरी २-हर्षचरित। इन दोनों के अतिरिक्त 'चण्डीशतक' तथा 'पार्वतीपरिणय' भी बाण की कृति माने जाते हैं। चंडीशतक सौ श्लोकों में निबद्ध एक स्तोत्र है। लोगों के कथनानुसार बाण ने मयूर कवि के शाप से छुटकारा पाने के लिए उसकी रचना की थी। 'पार्वतीपरिणय' एक नाटक है, जिसमें शङ्कर पार्वती के विवाह का कथानक बड़े रोचक ढंग से वर्णित है। इस नाटक को म० म० काणे महोदय बाण-कृति मानते हैं, पर डा० कीथ का मत इसके विरुद्ध है। उनका कहना है कि 'रचना और शैली दोनों की दृष्टि से पार्वतीपरिणय' की दुर्बलता के कारण आलोचक लोग उसे बाण की रचना नहीं मानते, और वास्तव में यह स्पष्ट है कि वामन भट्ट बाण ने १५वीं शताब्दी में उसकी रचना की थी'। इसके अतिरिक्त 'नलचम्पू' के टीकाकार चन्द्रपाल तथा गुण विजय-गणि ने 'मुकुटताडितक' नामक नाटक को बाणभट्ट की कृति माना है, पर उक्त उल्लेख के अतिरिक्त अन्यत्र कहीं उस ग्रन्थ की चर्चा नहीं है और न तो वह उपलब्ध ही हो सका है। सूक्ति-संग्रहों तथा अलंकार-ग्रन्थों में बाणभट्ट के नाम से अनेक सुन्दर पद्य मिलते हैं। क्षेमेन्द्र ने (औचित्यविचारचर्चा में) बाण का, कादम्बरी की विरहावस्था से सम्बद्ध, एक पद्य उद्धृत किया है। इन आधारों पर कुछ लोग पद्यबद्ध 'कादम्बरी' का अनुमान करते हैं, पर निश्चित प्रमाण के अभाव में बाण के पद्य ग्रन्थ के बारे में कुछ नहीं कहा जा सकता। डा० कीथ ने रत्नावली को बाण की कृति मानने का खण्डन किया है।

## हर्षचरित

'हर्षचरित' बाण की प्रथम कृति है और यह आख्यायिका है। डा० कीथ का ( सं० साहित्य के इतिहास में ) कहना है "हर्षचरित को आख्यायिका का पद दिया जाता है और अलंकार-शास्त्र के राजशेखर जैसे उत्तरकालीन लेखकों ने वास्तव में आख्यायिका के रूप के लिये उसे आदर्श स्वीकार किया है। उसका विभाग उच्छ्वासों में किया गया है। उसमें यत्र-तत्र पद्य भी पाए जाते हैं। उसका आख्याता, उसका नायक हर्ष नहीं तो कम से कम स्वयं उपनायक बाण है, जिनका इतिहास प्रथम दो और आधे उच्छ्वास में दिया गया है।" इसमें कुल ८ उच्छ्वास हैं। प्रथम उच्छ्वास के पद्यों में, व्यास, वासवदत्ता, भास, कालिदास आदि का उल्लेख है। प्रारम्भ के पूरे २ उच्छ्वासों में बाण ने अपनी संक्षिप्त जीवनी दी है। तीसरे उच्छ्वास में थोड़ा अपना वृतान्त कहने के उपरान्त वे हर्ष के चरित का वर्णन प्रारम्भ करते हैं, जो बाकी ५ उच्छ्वासों में चलता है। इस ग्रन्थ में ऐतिहासिक विषयपर गद्य-काव्य लिखने का प्रथम प्रयास किया गया है। कवि ने वर्णन तो हर्ष के इतिहास का किया है, पर उसे अलंकृत करने का भरसक प्रयास किया है। कवि की वर्णन शक्ति भी उसे काव्यत्व प्रदान करने में सहायक होती है। इसमें साधारणतः वीर रस की प्रधानता है, परन्तु मरणासन्न प्रभाकर वर्धन के चित्रण, यशोवती के विलाप तथा राज्यवर्धन के शोक आदि के स्थलों में करुण रस का भी अच्छा उन्मेष हुआ है। 'हर्षचरित' में हर्ष का सर्वाङ्गपूर्ण चरित अङ्कित नहीं हुआ है, इसीलिए कल्हण की कृति से उसकी तुलना नहीं की जा सकती। पर इतना तो निःसङ्कोच कहा जा सकता है कि 'हर्षचरित' अपने काल का राजनैतिक इतिहास भले न हो पर वह भारत के उस काल की सांस्कृतिक एवं सामाजिक स्थिति का चित्रण करने में नितान्त सक्षम है। तत्कालीन वेष-भूषा, आचार-विचार, राजसभा, जन्म-मरण के बाद के संस्कार, ब्राह्मणों के जीवन, कलाकारों की कलाओं आदि का उसमें सम्यक चित्रण है। उक्त दृष्टि से हर्षचरित का मूल्य अधिक है।

## कादम्बरी

कादम्बरी बाण की दूसरी कृति है जिसको कथा की कोटि के गद्य-काव्य में माना जा सकता है। इसके पूर्व तथा उत्तर दो भाग हैं। पूर्वभाग समस्त ग्रन्थ का दो तिहाई भाग है, जिसकी रचना बाण ने स्वयं की है। उत्तर भाग एक तिहाई है। इसकी रचना, बाण के दिवंगत होने पर, उनके सुयोग्य पुत्र भूषण-भट्ट ( पुलिन्द

भट्ट ) ने की है। कादम्बरी की कथा में चन्द्रापीड तथा पुण्डरीक दोनों नायकों के तीन तीन जन्मों की कहानियाँ हैं।

**कथा का सारांश**—'आरम्भ में विदिशा के राजा शूद्रक के राजसीवैभव एवं प्रभाव का वर्णन है। उसके दरबार में एक सुन्दरी चाण्डाल-कन्या 'वैशम्पायन नामक शुक को लेकर उपस्थित होती है शुक की मनुष्य-वाणी सुनकर उसके वृत्तान्त के विषय में जानने की राजा की जिज्ञासा होती है। शुक राजा को विन्ध्याटवी में अपने जन्म से लेकर महर्षि जाबालि केआश्रम में पहुँचने तक की कथा सुनाता है। शुक के जन्म के विषय में महर्षि जाबालि ने जो कथा सुनाई, वह निम्नलिखित है:—

उज्जयिनी के राजा तारापीड तथा रानी विलासवती से चन्द्रापीड की उत्पत्ति हुई। उसी समय राजा के मन्त्री शुकनास के वैशम्पायन नाम का पुत्र उत्पन्न हुआ। उन दोनों की आपस में अच्छी मैत्री रही। युवराज-पद पर अभिषिक्त होने के बाद कुमार चन्द्रापीड वैशम्पायन के साथ दिग्विजय के लिये निकला। एक बार वह अपने घोड़े इन्द्रायुध पर सवार होकर, एक किन्नर-मिथुन का पीछा करता हुआ, एक परम रमणीय सरोवर ( अच्छोद ) पर जा पहुँचा। वहाँ उसे एक बहुत मधुर सङ्गीत-ध्वनि सुनाई दी। वह ध्वनि से आकृष्ट होकर शिवालय में पहुँचा, जहाँ उसे एक अत्यन्त शुभ्रवर्णा, परम सुन्दरी कुमारी का दर्शन हुआ, जिसका नाम महाश्वेता था। परिचय होने पर जब चन्द्रापीड ने उससे कुमारी अवस्था में ही तपस्या करने का कारण पूछा, तो उसने अपना वृत्तान्त कह सुनाया। वृत्तान्तानुसार महाश्वेता एक गन्धर्व कन्या थी। वह एक दिन अपनी माता के साथ स्नान करने के लिये गई, जहाँ वह पुण्डरीक नामक तपस्वी के प्रेम-पाश में बंध गई। पुण्डरीक भी उस पर आकृष्ट हो गया, पर वह मिलन के पूर्व विरह-वेदनावश परलोकगामी हो गया। इसके बाद महाश्वेता अपने प्रियतम के भावी मिलन की आशा में, तपस्विनी का रूप धारण कर, शिव का व्रत करने लगी। महाश्वेता की सखी कादम्बरी ने अपनी सखी की समवेदना में कौमार्यव्रत धारण करने का निश्चय किया। महाश्वेता चन्द्रापीड को लेकर कादम्बरी के पास गई। वहाँ पर प्रथम मिलन में ही चन्द्रापीड तथा कादम्बरी का एक दूसरे से प्रेम हो गया। अपने पिता (तारापीड) द्वारा वापसी का आदेश पाने पर चन्द्रापीड को विवश होकर वापस होना पड़ा। यहीं कादम्बरी का पूर्वार्ध समाप्त होता है। वैशम्पायन वहीं रुक गया। बहुत दिनों के बाद भी जब वैशम्पायन लौट कर नहीं आया, तो चन्द्रापीड को घबड़ाहट हुई और वह वैशम्पायन की तलाश में पुनः लौट पड़ा।

महाश्वेता ने चन्द्रापीड को बताया कि वैशम्पायन मुझपर आसक्त होकर मुझसे प्रेम प्रस्ताव करने लगा, इसपर मैंने उसको शुक होने का शाप दे दिया। उसी समय वैशम्पायन की मृत्यु हो गई। चन्द्रापीड अपने मित्र की मृत्यु से संतप्त होकर दिवंगत हो गया। इसी अवसर पर कादम्बरी वहाँ आई और अपने प्रियतम को दिवंगत देख, विलाप करती हुई, मृत्यु के लिये उद्यत होने ही जा रही थी कि आकाश-वाणी ने उसे मिलन की आशा बंधाकर वैसा करने से रोका। चन्द्रापीड का शरीर मृत्यु के बाद भी निर्विकार बना रहा। जब चन्द्रापीड के माता-पिता को वह दुःखद समाचार मिला, तो वे लोग भी वहां पहुँचे। जाबालि की कथा यहीं समाप्त होती है।

जाबालि से अपने पूर्वजन्म का वृत्तान्त जानकर शुक के हृदय में महाश्वेता के प्रति अपने पूर्व-प्रेम की स्मृति हो आई और वह आतुर हो आश्रम से उड़ा, किन्तु एक चाण्डाल ने उसे पकड़ लिया। इसके बाद चाण्डाल कन्या ने सोने के पिंजरे में उसे डाल दिया और उसी के द्वारा शूद्रक के दरबार में वह लाया गया। यहीं पर शुक की कथा समाप्त होती है। आगे का वृत्तान्त वह नहीं जानता। इसके बाद चाण्डाल कन्या ने शेष वृत्तान्त बताया। वह चाण्डाल कन्या ही लक्ष्मी के रूप में पुण्डरीक की माता है। शुक अपने पूर्वजन्म में वैशम्पायन तथा वैशम्पायन अपने पूर्वजन्म में पुण्डरीक था। इसी प्रकार शूद्रक अपने पूर्वजन्म में चन्द्रापीड तथा चन्द्रापीड अपने पूर्वजन्म में चन्द्रमा था। वृत्तान्त सुनाने के बाद चाण्डालकन्या (लक्ष्मी) अन्तर्धान हो गई। शाप की अवधि समाप्त होने के कारण शूद्रक तथा शुक का शरीर-पात हो गया। चन्द्रापीड का शव जीवित हो उठा तथा पुण्डरीक चन्द्रमण्डल से निकल कर महाश्वेता के पास आ गया। अन्त में पुण्डरीक से महाश्वेता का तथा चन्द्रापीड से कादम्बरी का सुखद मिलन हुआ और वे नानाविध सुखोपभोग करते हुये अपना जीवन बिताने लगे। यही कादम्बरी की कथा का सारांश है।

**कथा का स्रोत**—किन्हीं विद्वानों के मतानुसार कादम्बरी की कथा गुणाढ्य की बृहत्कथा पर आधारित है। सम्भव है बृहत्कथा के अन्तर्गत मन्दरिकोपाख्यान इसका मूल हो। शाप तथा पुनर्जन्म की रूढ़ियों का आश्रय बृहत्कथा में लिया गया है तथा एक कथा के अन्दर दूसरी कथा के कहने की पद्धति भी बृहत्कथा में अपनाई गई है। ये सब बातें कादम्बरी में भी मिलती हैं। बाणभट्ट बृहत्कथा से परिचित अवश्य थे। हर्षचरित के प्रारम्भ में उन्होंने बृहत्कथा का उल्लेख किया है—'हरलीलेव नो कस्य विस्मयाय बृहत्कथा'। जो कुछ हो यदि बृहत्कथा को ही कादम्बरी-कथा का (अंशतः) आधार

माना जाय तो भी हमें यह कहने में सङ्कोच नहीं कि बाणभट्ट की अनुपम वर्णन शैली, उदात्त अलङ्कार-योजना, गम्भीर प्रेम की अभिव्यक्ति एवं कल्पना की भव्य योजना, ये सब उनके ही सरस एवं व्यापक हृदय की उपज हैं। बाण में जिस ढंग की अलौकिक कल्पनाशक्ति एवं प्रतिभा है, उसे देखते हुये यह भी सम्भव है कि उन्होंने कादम्बरी की कथा का निर्माण एकदम कल्पना के आधार पर ही किया हो।

**कादम्बरी का वैशिष्ट्य**—कादम्बरी बाण की अनुपम रचना तो है ही, साथ ही वह संस्कृत-गद्य-साहित्य के क्षेत्र में भी बेजोड़ है। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, कादम्बरी गद्यकाव्य के कथा-भेद के अन्तर्गत आती है। बाण ने भी कादम्बरी को कथा कहा है पर उस अर्थ में नहीं जिसमें बृहत्कथा आदि का परिगणन होता है। कादम्बरी में बाण ने भारतीय संस्कृति के पुनर्जन्मवाद का आश्रय लिया है। इसके प्रमुख पात्र केवल एक जन्म से सम्बर्द्धन होकर तीन-तीन जन्मों से सम्बद्ध हैं। कादम्बरी का नायक चन्द्रापीड तथा पुण्डरीक दोनों तीन जन्मों में हमारे सामने हैं। उन लोगों को, जिनकी आस्था पुनर्जन्म में नहीं है, बाण की कादम्बरी एक अनर्गल प्रलाप ही जान पड़ती है, पर जिन्हें पुनर्जन्म में आस्था है और जो भारतीय जीवन पद्धति एवं वैचारिक भित्ति को समझते हैं, उन्हें कादम्बरी कथा पर कुछ भी आश्चर्य नहीं होता। यहाँ पर डा० कीथ का कहना ( सं० सा० के इतिहास में ) सर्वथा उपयुक्त है—"वास्तव में, यह एक विचित्र कहानी है, और उन लोगों के प्रति जिनको पुनर्जन्म में अथवा इस मर्त्यजीवन के अनन्तर पुनर्मिलन में भी विश्वास नहीं है, इसकी प्ररोचना गम्भीर रूप से अवश्य ही कम हो जानी चाहिए। उनको यह सारी कथा, निकम्मी नहीं तो, असङ्गत अद्भुत कथा के रूप में ही प्रतीत होती है, जिसके आकर्षण से हीन पात्र एक अवास्तविक वातावरण में ही रहते हैं। परन्तु भारतीय विश्वास की दृष्टि से वस्तुस्थिति बिल्कुल भिन्न है। कथा को हम औचित्य के साथ मानवीय प्रेम की कोमलता, दैवी आश्वासन की कृपा, मृत्युजनित शोक और कारुण्य, और प्रेम के प्रति अविचल सचाई के परिणाम स्वरूप मृत्यु के पश्चात् पुनर्मिलन की स्थिर आशा से परिपूर्ण मान सकते हैं।" मेरी समझ से आलोचकों के लिये डा० कीथ का कथन पर्याप्त होगा।

इसी पुनर्जन्मवाद ने कादम्बरी में चित्रित प्रणय को एक गम्भीरता तथा उदात्तता प्रदान की है। महाश्वेता पुण्डरीक के मिलन की आशा में अच्छोद सरोवर के पास तपस्या करती हुई तथा अपनी विरहव्यथामयी घड़ियों को गिनती हुई करुणामय जीवन व्यतीत करती है। चन्द्रापीड के मरने के बाद उसके प्रेमपाश में बँधी कादम्बरी इसलिये आत्महत्या नहीं करती क्योंकि दिव्यज्योति ने उसके प्रियतम् के भावी मिलन की आशा बँधाई है।

इसके साथ ही बाण ने कादम्बरी में अतिमानवीय पात्रों को भी मानवयोनि में लाकर उनकी श्रेष्ठता का प्रतिपादन किया है। चन्द्रलोक, गन्धर्वलोक आदि के पात्र मत्यलोक में आकर प्रणय की भूमिका को अपने अलौकिक सम्पर्क से पावन बनाते हैं। चन्द्रमा तथा पुण्डरीक जैसे दिव्यपात्र पुनर्जन्म की मान्यताके कारण मर्त्यलोक की योनियों में जन्म ग्रहण करते हैं। मनुष्य की भाँति बोलता शुक, महात्मा जाबालि का त्रिकालदर्शित्व, गन्धर्व, किन्नर एवं अप्सराओं आदि की योजना, पुनर्जन्म आदि ये सभी बातें लोक कथाओं में रूढ़िग्रस्त थीं, जिनका प्रयोग कादम्बरी में हुआ। कथा में चन्द्रमा तथा पुण्डरीक के आश्चर्यजनक वृत्त ( आकाश-वाणी आदि ) भारतीय विचारधारा के अन्तर्गत ही आते हैं।

कथा के भीतर कथा कहने की प्रथा भी लोक कथाओं की पुरानी परम्परा के अन्तर्गत है, जिसका आधार कादम्बरी में लिया गया। शूद्रक की सभा में शुक-कथा के अन्तर्गत जाबालिकथा फिर उसी के भीतर महाश्वेता-वृत्तान्त आदि उपकथायें कही गई हैं। कथा के अन्तर्गत उपकथा की योजना से कथावस्तु के समझने में कुछ जटिलता अवश्य आ गई है पर कथा में कुतूहलता का अभाव नहीं है, यह बाणभट्ट की विशेषता है। कथा पढ़ते समय पाठक की उत्सुकता बढ़ती ही जाती है। कादम्बरी की प्रधान नायिका कादम्बरी है, जिसकी कथा मध्य में आती है। महाश्वेता की प्रणय कथा कादम्बरी कथा की पूरक बनकर आई है। शूद्रक की सभा में आये शुक की कथा में ही अन्य सारी कथायें गुँथती चली जाती हैं और अन्त में रहस्योद्घाटन होता है।

कादम्बरी का प्रधान रस शृङ्गार है जिसका चित्रण सर्वत्र पावन एवं निर्दोष है। कादम्बरी के नायक चन्द्रापीड तथा नायिका कादम्बरी के साथ ही अन्य पात्रों का भी चित्रण अच्छी प्रकार हुआ है। शूद्रक तारापीड, अमात्य शुकनास, विलासवती पत्रलेखा, महाश्वेता, पुण्डरीक, कपिञ्जल आदि पात्र अच्छी प्रकार चित्रित हैं।

कादम्बरी में जिस प्रकार की वर्णन विविधता दृष्टिगोचर होती है वैसी पूरे संस्कृत वाङ्मय में कहीं नहीं उपलब्ध होती। कहीं पर विन्ध्याटवी का भयावह वर्णन है, कहीं जावालि के परम शान्त तथा पावन आश्रम की शोभा का वर्णन है। शूद्रक जैसे परम वैभव शाली नृपतियों के राजसी वैभव के वर्णन जिस प्रकार बाण की वर्णन शक्ति की दुन्दुभि बजाते हैं, उसी प्रकार अच्छोद-सरोवर, कादम्बरी, महाश्वेता आदि के वर्णन भी पाठकों के हृदय में अपूर्व चमत्कृति का सर्जन करते हैं।

कुछ लोगों ने कादम्बरी को प्रेम-काव्य माना है, उनका यह मानना ठीक है क्योंकि इसमें दो प्रणयी युगल-कादम्बरी-चन्द्रापीड तथा महाश्वेता–पुण्डरीक–की प्रणय कहानी प्रमुख रूप से चित्रित है। कथा का अन्त भी प्रेम की सफलता में होता है। परन्तु यहाँ यह स्मरणीय है कि कादम्बरी गाथासप्तशती की भाँति स्वच्छन्दप्रेम की

वर्णना नहीं है, जिसमें प्रेम का स्वरूप उच्छृङ्खलित एवं अमर्यादित है। इसी प्रकार कादम्बरी के प्रेम की तुलना दशकुमारचरित में चित्रित प्रेम से भी नहीं की जा सकती। कादम्बरी का प्रेम मर्यादित तथा गम्भीर है। यही कारण है कि उसके पात्र परस्पर अनुरक्त होते हुये भी विवाह के पूर्व एक दूसरे से किसी भी प्रकार का शारीरिक सम्बन्ध नहीं रखते।

जो लोग कादम्बरी को आधुनिक कहानी के रूप में देखने तथा उसको उसी की कसौटी पर कसने का प्रयास करेंगे, उन्हे अवश्य निराश होना पड़ेगा। इस प्रकार के आलोचकों को इतना तो समझ ही लेना चाहिये कि कादम्बरी वस्तुतः काव्य है। इसलिये उसको पञ्चतन्त्र आदि की श्रेणी में रखकर परीक्षित करना औचित्य से परे है। बाण ने कादम्बरी में रसपरिपाक का ही लक्ष्य सामने रखा है। कादम्बरी का महत्व उसके कथानक, चरित्रचित्रण आदि में उतना नहीं है जितना कि कवित्व एवं रसमयता में। प्रकृति-चित्रण अलंकारों की योजना, सभी कवित्व के वातावरण की सृष्टि में ही निबद्ध जान पड़ते हैं।

वस्तुतः कादम्बरी एक ऐसी प्रणयगाथा है, जिसमें कवित्व एवं रसमयता अपनी चरम सीमा पर पहुँच कर जनमानस का सैकड़ों वर्षों से आह्लाद कर रही है। बाण की कादम्बरी रस-परिपाक के कारण सहृदयों के लिये उस कोमल नवोढा वधू के समान है जो रस विभोर हो स्वयमेव शय्या की ओर अग्रसर होती है। यही कारण है कि कादम्बरी सदा से लोकप्रिय रही। बाणतनय भूषण भट्ट का निम्नांकित कथन यथार्थ की ही भित्ति पर आधारित है जो अपनी सत्यता की सिद्धि के लिये सहस्रों गवाहों को मुक्तकंठ से गवाही देने के लिये बाध्य कर देता है—

'कादम्बरीरसभरे समस्त एव, मत्तो न किञ्चिदपि चेतयते जनोऽयम्' ॥

सचमुच कादम्बरी कुछ ऐसी ही विलक्षण सृष्टि है जो रसिकजनों को हठात् रस-विभोर कर देती है, जिससे वे कादम्बरी ( मदिरा ) के पान से मत्त की भांति बेसुध हो जाते हैं।

**शैली**—राजशेखर के मतानुसार बाणभट्ट की शैली पाञ्चाली है। अर्थ (वर्ण्यविषय) के अनुरूप शब्दों की योजना को ही पाञ्चाली रीति कहते हैं— ( शब्दार्थयोः समो गुम्फः पाञ्चाली रीतिरिष्यते )। वर्णनीय विषय यदि कठोर है तो कवि उसके अनुसार क्लिष्ट भाषा का प्रयोग करता है और यदि विषय कोमल है तो उसकी भाषा में कोमलता रहती है। विन्ध्याटवी आदि की भयानकता के वर्णन में कवि ने कठोर भाषा का प्रयोग किया है—"क्वचित् प्रलयवेलेव महावराहदंष्ट्रासमुत्खातधरणिमण्डला, क्वचिदुद्धृत्तमृगपतिनादभीतेव कण्टकिता"। इसके विपरीत वसन्त एवं कामिनी के रूप आदि के वर्णन में कवि ने अत्यन्त कोमल वर्णों का प्रयोग किया है—'विकसन्मुकुलपरिमलपुञ्जितालिजालञ्जुसिञ्जितसुभगसहकारेषु"।

वर्णनात्मक स्थलों में बाण कई प्रकार की शैली का प्रयोग करते हैं। भावप्रधान तथा मार्मिक विषयों के वर्णन में उन्होंने ऐसी सशक्त शैली का प्रयोग किया है जिसमें समासों का प्रायः अभाव है। वाक्य छोटे-छोटे हैं तथा विशेषण पदों की न्यूनता है। ऐसे अवसरों पर उनकी शैली बड़ी प्रभावपूर्ण है। पुण्डरीक की भर्त्सना करता हुआ कपिञ्जल कहता है—"सखे पुण्डरीक नैतदनुरूपं भवतः। क्षुद्रजनक्षुण्ण एष मार्गः। धैर्यधना हि साधवः।" उपदेश आदि के स्थलों में भी प्रायः ऐसी ही शैली प्रयुक्त हुई है, जो समास विहीन, गतिशील एवं प्रवाहपूर्ण है। जैसे शुकनास के उपदेश में लक्ष्मी के विषय में कहा गया है—"न परिचयं रक्षति। नाभिजनमीक्षते। न रूपमालोकयते।" कपिञ्जल महाश्वेता आदि के विलाप में भी इसी शैली का दर्शन होता है।

किन्तु इसके विपरीत राजसी वैभव, रमणी के रूप तथा प्राकृतिक वर्णनों बाण ने अलंकृत, आडम्बरपूर्ण लम्बे-लम्बे समासों से भरी एवं श्लिष्ट वाक्यावली का प्रयोग किया है। ऐसी शैली को 'उत्कलिका' कहा जाता है और यह बाण की निजी सफलता है। इस शैली के प्रयोग में बाण को जैसी सफलता मिली वैसी संस्कृत-साहित्य में किसी को भी नहीं मिली। इस शैली का दर्शन शूद्रक, जाबालि-आश्रम, महर्षि जाबालि, उज्जयिनी, विन्ध्याटवी, अच्छोदसरोवर, महाश्वेता तथा कादम्बरी आदि के वर्णनों में किया जा सकता है। ऐसे वर्णनों में उनकी अलंकार-योजना, कल्पना-प्रसूत मौलिक अर्थों की उद्भावना तथा शब्द सम्पत्ति का स्वरूप दर्शनीय है। इस शैली के द्वारा बाण अपने पात्रों का जैसा चित्र प्रस्तुत करते हैं उसकी तुलना ( संस्कृत-साहित्य में ) कठिन है। वे एक ही वाक्य में पूरा चित्र उपस्थित करने की कोशिश करते हैं। महाश्वेता का लम्बा वर्णन केवल एक वाक्य में किया गया है। नारी-रूप के वर्णन में तो बाण बेजोड़ हैं। चाण्डाल-कन्या, रानी विलासवती, पत्रलेखा, महाश्वेता तथा कादम्बरी का उन्होंने ऐसा चित्र खींचा है जो पाठकों की आँखों के सामने नाचने लगता है। तपस्विनी महाश्वेता का वर्णन अत्यन्त आकर्षक तथा सजीव है—'त्रयीमिव कलियुगध्वस्तधर्मशोकगृहीतवनवासम्,' 'देहवतीमिव मुनिजनध्यानसम्पदम्,' 'धर्महृदयादिव निर्गताम्'। महाश्वेता के धवल वर्ण ( गौरवर्ण ) को चित्रित करने में तो कवि ने अपनी कल्पना की बाजी ही लगा दी और आकाश पाताल को एक कर अन्त में उसे धवलिमा की चरम सीमा घोषित कर दिया ( इयत्तामिव धवलिम्नः )।

बाण का संस्कृत भाषा पर अपूर्व अधिकार है। उनके पास शब्दों का अक्षय भण्डार है। ऐसा लगता है जैसे ( वर्णन के समय ) उनका शब्द-कोष रिक्त ही नहीं होता। जिस स्थल में वे जिस प्रकार की शब्दावली प्रयुक्त करना चाहते हैं, वहाँ उनके सामने झटिति शब्दों की लाइन हाजिर हो जाती है। शब्द तो मानो क्रीतदास

होकर उनके पीछे दौड़ते हैं। सर्वत्र पदों का नया विन्यास ही दृष्टिगोचर होता है। यही कारण है कि उनमें कथित-पदता दोष नहीं मिलता। रसभावमयी तथा अभिराम स्वर, वर्ण एवं पदों से संवलित होकर बाण की वाणी किसका मन नहीं हर लेती। यदि धर्मदास ने उनकी प्रशंसा की तो आश्चर्य ही क्या ?—

रुचिरस्वरवर्णपदा रसभाववती जगन्मनो हरति।
सा किं तरुणी ? नहि नहि वाणी बाणस्य मधुरशीलस्य ॥

**अलंकार**—बाणभट्ट ने अपने विविध वर्णनों को सजीव तथा प्रभाव पूर्ण बनाने के लिये नानाविध अलंकारों का प्रयोग किया है। उपमा, उत्प्रेक्षा, श्लेष, विरोधाभास, परिसंख्या, यमक, अनुप्रास आदि अलंकारों का प्रयोग उन्होंने सफलता के साथ किया है। बाण के द्वारा प्रयुक्त श्लेष जुही की माला में गुँथे गये चम्पक के पुष्पों के सदृश होते हैं—'निरन्तरश्लेषघनासुजातयो महास्रजश्चम्पककुड्मलैरिव'। उनके अनुप्रास-प्रयोग से भाषा में एक अपूर्व स्वरमाधुर्य की सृष्टि, होती है—'मधुकरकुलकलङ्ककालीकृतकालेयककुसुमकुड्मलेपु'। बाणभट्ट परिसंख्या के प्रयोग में सिद्धहस्त हैं। इस क्षेत्र में तो उनकी तुलना शायद ही कोई कर सके। रशनोपमा का एक मनोहारी उदाहरण दे देना उचित होगा—'क्रमेण च कृतं मे वपुषि, वसन्त इव मधुमासेन, मधुमास इव नवपल्लवेन, नवपल्लव इव कुसुमेन, कुसुम इव मधुकरेण, मधुकर इव मदेन, नवयौवनेन पदम्'। बाण ने अलङ्कारों का प्रयोग केवल क्रीडा के लिये ही नहीं किया है, अपितु उनका प्रयोग मनोवैज्ञानिक भित्ति पर हुआ। अलङ्कारों के द्वारा वे अपने वर्ण्य विषयके वास्तविक चित्र को प्रभावशाली ढंग से व्यक्त करते हैं। 'दक्षिणेन चक्षुषा सस्पृहमापिबन्तीव, किमपि याचमानेव, 'त्वदायत्तास्मि' इति वदन्तीव, अभिमुखं हृदयमर्पयन्तीव' स्तम्भितेव, लिखितेव, उत्कीर्णेव इत्यादि स्थलों में उत्प्रेक्षा का मनोवैज्ञानिक प्रयोग अत्यन्त चारु है।

**प्रकृति-वर्णन**—बाण प्रकृति के महान् अनुरागी हैं। प्रकृति का उन्होंने सूक्ष्मातिसूक्ष्म निरीक्षण किया है। संस्कृत के कालिदास जैसे महाकवि यदि प्रकृति के कोमल रूप के पक्षपाती हैं, तो भवभूति जैसे गम्भीर प्रकृति के महाकवि उसके कठोर रूप के अनुरागी हैं, पर यह बाण की महती विशेषता है कि उन्होंने प्रकृति के उभय ( मधुर तथा भयावह )रूपों का सुविशद तथा सजीव वर्णन किया है। कवि ने अपने प्रकृति वर्णन को मनोहारी एवं आकर्षक बनाने के लिये अनेक अलङ्कारों का सहारा लिया है। कवि के प्रकृति वर्णन की छटा के लिये कादम्बरी के विन्ध्याटवी, जाबालि-आश्रम, अच्छोद सरोवर, महाश्वेता का निवास स्थान, शाल्मली वृक्ष आदि के वर्णनों को देखना आवश्यक है। विन्ध्याटवी के, 'क्वचित्समरभूमिरिव शरशतनिचिता' 'क्वचिदवनिपतिद्वारभूमिरिव वेत्रलताशत-दुःप्रवेशा' इन स्थलों में एक ओर जहाँ उनकी भीषणता आँखों के सामने नाचने

लगती है, ठीक दूसरी ओर जाबालि का शान्तिमय आश्रम पाठकों के मन में पावनता का संचार करता है ! उक्त प्राकृतिक स्थलों में सूर्योदय, सन्ध्या, चन्द्रोदय आदि के रमणीय वर्णन कुछ क्षण के लिये पाठकों के हृदय को आलोडित कर देते हैं । जाबालि आश्रम के सन्ध्यावर्णन का एक उदाहरण देना पर्याप्त होगा—'अनेन च समयेन परिणतो दिवसः स्नानोत्थितेन मुनिजनेनार्धविधिमुपपादयता यः क्षितितले दत्तस्तमम्बरतलगतः साक्षादिव रक्तचन्दनाङ्गरागं रविरुदवहत्' बाण के प्राकृतिक वर्णनों की यह विशेषता है कि वे प्राकृतिक दृश्यों में मानवीय व्यापारों का आरोप करते हैं । जाबालि-आश्रम के सन्ध्यावर्णन में उन्होंने अप्रस्तुतो का चयन आश्रम से ही किया है । प्रकृति के विभिन्न व्यापारों में मानवीय क्रियाओं एवं भावों को ऐसा मिलाया गया है कि प्रकृति में एक अनोखी चेतनता का प्रादुर्भाव हो गया है—'अचिरप्रोषिते सवितरि शोकविधुरा कमलमुकुलकमण्डलुधारिणी ··· ·· कमलिनी दिनपतिसमागमव्रतमिवाचरत्' । यहाँ कमलिनी को वियोगिनी बनाकर नायक के मिलन के लिये तपस्या कराना बाणभट्ट की विशेषता है ।

**भावपक्ष**—सच्चा कवि वही है जो चेतनप्राणी के अन्तस्तल में पैठकर उसके अन्तर्गत उठने वाले विविध भावों का अपने प्रातिभचक्षु से दर्शन करे, फिर अपनी कलात्मक चातुरी से उसका सजीव वर्णन करे । कवि के लिये दर्शन एवं वर्णन दोनों अपेक्षित है । इसीलिये कहा गया है—'दर्शनाद् वर्णनाच्चाथ रूढा लोके कविश्रुतिः' । बाणभट्ट के लिये भी उक्त बात अक्षरशः सत्य है । बाण के अनुपम शब्दभंडार, अलंकृतशैली, अलौकिक कल्पनावैभव, उक्ति वैचित्र्य आदि की प्रशंसा तो अनेकानेक कवियों ने मुक्तकण्ठ से की, पर बाण का महत्त्व केवल उक्त कारणों से ही नहीं है । उनका वैशिष्ट्य इस अर्थ में भी कम नहीं है कि वे मानव मन के अन्तराल में घुसकर तद्गत भावों का मनोवैज्ञानिक अध्ययन करते हैं, फिर अपनी कला से ( वर्णन कर ) उनमें एक अपूर्व सजीवता लाते हैं, जिससे पाठक रसद्रवित होकर अलौकिक आनन्द की सरिता में अवगाहन करने लगता है । हर्षचरित तथा कादम्बरी में अनेक स्थल ऐसे हैं जहाँ कवि ने अपनी विलक्षण अन्तर्दृष्टि का परिचय दिया है, जो मानव की सूक्ष्म गुत्थी को भी समझने में नितान्त सक्षम है । मृत्युशय्या पर पड़े प्रभाकरवर्धन को देखने पर हर्ष की मनोदशा का वर्णन तो कवि ने किया ही है, साथ ही अत्यन्त रुग्णावस्था में स्थित होते हुये भी अपने पुत्र की दुर्बलता देखकर 'वत्स ! कृशोऽसि' यह पूछने के उपरान्त फिर उद्दामदाहज्वरदग्धोऽपि दह्ये खल्वहमधिकतरमनेनायुष्मदाधिना । निशितमिव शस्त्रं तक्ष्णोति मां त्वदीयतनिमा', यह कहना, प्रभाकरवर्धन के उस वात्सल्यप्रेम एवं पुत्रानुराग के बन्धन का द्योतक है जिसका अपलाप मृत्युशय्या पर पड़ा हुआ भी अकिञ्चन मानव नहीं कर सकता । इसी प्रकार कादम्बरीमें चन्द्रापीड़

की उत्पत्ति पर उनके माता पिता के कोमल भावों का बड़ा ही सजीव चित्रण हुआ है। पुण्डरीक के प्रथम दर्शन से महाश्वेता के तथा चन्द्रापीड के प्रथम मिलन के बाद कादम्बरी के प्रेमी हृदय में जितनी प्रकार की भावलहरियाँ तरङ्गित हुईं, उनका बड़ा ही स्निग्ध तथा हृदयावर्जक चित्रण कवि ने प्रस्तुत किया है। पुण्डरीक से दूसरी बार मिलने के कारण तरलिका से महाश्वेता का 'तरलिके! कथय कथं स त्वया दृष्टः, किमभिहितासि तेन......' यह पूछना उसके विरहविधुर एवं प्रेमातुर हृदय का अभिव्यञ्जक है। इसी प्रकार महाश्वेता तथा कादम्बरी के विलाप आदि के अवसर पर भी कवि ने अपनी अलौकिक भावपर्यवेक्षण शक्ति का परिचय दिया है।

बाण के दोष—ऊपर के विवेचन से बाण की शैली की विशेषता का आभास मिलता है। उन्होंने अपनी शैली को शक्तिशाली तथा प्रभावपूर्ण बनाने के लिये भरसक प्रयास किया है और इसमें संदेह नहीं कि बाण को अपने उद्देश्य पूर्ण सफलता भी मिली है। पर उक्त गुणों एवं विशेषताओं के बावजूद भी बाण की शैली को सर्वथा निर्दोष नहीं कहा जा सकता। कहीं-कहीं उनके वर्णन बहुत लम्बे हो गये हैं और उनमें अनावश्यक बातों के चित्रण पर अधिक बल दिया गया है लम्बे वर्णनों के स्थलों में उन्होंने लम्बे-लम्बे समासों एवं क्लिष्ट वाक्यावली का प्रयोग किया है। पौराणिक सन्दर्भों की भी यत्र-तत्र भरमार है। महाश्वेता के वर्णन में कवि ने केवल महाश्वेता की विशेषता बतलाने के लिये ८७ विशेषणों का प्रयोग किया है इस वर्णन-विस्तार के कारण कथाप्रवाह कुछ क्षण के लिये अवरुद्ध हो जाता है तथा समासों एवं पौराणिक सन्दर्भों से एक प्रकार की दुरूहता सी आ जाती है। सन्तुलन की दृष्टि से ऐसे वर्णन अनपेक्षित हैं। इसी प्रकार प्राकृतिक वर्णन के स्थलों से बाण ने पौराणिक तथा शास्त्रीय ज्ञान को भी प्रकट किया है, जिससे ये वर्णन जितना उनके पाण्डित्य का बोध कराते हैं उतना प्राकृतिक दृश्यों के वास्तविक बिम्ब का नहीं। इसके साथ ही कथा के भीतर कथा की योजना से कथावस्तु को स्मरण रखने में पाठकों को बड़ी कठिनाई का सामना करना पड़ता है। किस अवसर पर 'कौन कह रहा है और कौन सुन रहा है' इस बात को ठीक ढंग से समझ पाने में पाठक को सदा अपनी स्मृति की शरण में जाना पड़ता है। कादम्बरी की नायिका कादम्बरी कथा के मध्य में आती है जो अनपेक्षित इन सब कारणों से अनेक पश्चिमी विद्वानों ने बाण के ऊपर अनावश्यक विस्तार, दुर्बोधता आदि का आरोप किया है। वेबर ने तो बाण के गद्य की उपमा एक ऐसे जङ्गल से दी है जिसमें लंबे-लंबे वाक्यों के भयानक जन्तु विराजते हैं। इसके ठीक विपरीत अनेक भारतीय आलोचकों ने बाण की भूरि-भूरि प्रशंसा की है। इस प्रसङ्ग में हम केवल इतना ही कहना चाहते हैं कि

बाणभट्ट के बारे में उक्त आरोप पूर्णतः न सही, अंशतः तो सत्य ही हैं, पर बाणभट्ट में कल्पनाशक्ति, शब्दसम्पत्ति, वर्णनशक्ति, अलङ्कारों के प्रयोग की क्षमता, शास्त्रीय ज्ञान आदि इतनी प्रचुर मात्रा में हैं कि उक्त दोष स्वतः छिप जाते हैं। समास आदि के स्थलों में पश्चिमी आलोचकों के द्वारा लगाये गये दोष एकदम यथार्थ नहीं हैं। बाण में गुणों की इतनी प्रचुरता है कि उन गुणों में उनके स्वल्प दोषों का कहीं पता ही नहीं चलता। 'एको हि दोषो गुणसन्निपाते......' के अनुसार वे (दोष) अपना अस्तित्व ही खो देते हैं। कोई भी लेखक या कवि अपने समय में प्रचलित रूढ़ियों एवं आदर्शों से प्रभावित हुये बिना नहीं रह सकता। उस समय गद्य में समास-बहुलता को गुण माना जाता था। इसी प्रकार पौराणिक संकेतों का होना भी अत्यन्त अस्वाभाविक नहीं है। वस्तुतः दोष किसमें नहीं होता! जब स्वयं विधाता की सृष्टि ही दोषमयी तब मानव के विषय में कहना ही क्या? इतने पर भी यदि किसी को बाण में सर्वथा दोष ही दिखाई देता हो तो उसकी दोषमयी दृष्टि पर आश्चर्य प्रकट करने के सिवा दूसरा किया ही क्या जा सकता है।

**बाण तथा सुबन्धु**—दोनों गद्यकाव्य के उत्कृष्ट कवि हैं, पर एक ही क्षेत्र में रचना करने के बावजूद भी दोनों की शैली में महान् अन्तर है। साथ ही दोनों की काव्य प्रतिभा को भी हम समानस्तर पर नहीं रख सकते। सुबन्धु की गद्य-शैली समास-प्रधान गौडी शैली का उदाहरण है, जिसमें अनुप्रास, अतिशयोक्ति आदि अलङ्कारों की बहुलता है। इसके विपरीत बाणभट्ट की शैली पाञ्चाली है। बाणभट्ट ने अपनी शैली को अलङ्कारों से सजाने का प्रयास किया है पर उन्होंने काव्यसौष्ठव, कथावस्तु, रसमयता एवं चरित्रचित्रण का भी लक्ष्य अपने सामने रखा है, परन्तु सुबन्धु चित्रकाव्य लिखने के ही चक्कर में रह जाते हैं श्लेष को दोनों ने अपनाया है, पर दोनों के श्लेष-प्रयोग में अन्तर है। बाण का श्लेषप्रयोग औचित्य की सीमा का उल्लघंन नहीं करता, पर सुबन्धु का श्लेष के प्रति महान् आग्रह है। वे श्लेष के आगे कथावस्तु, रससिद्धि, पात्रचित्रण आदि सबको भूल जाते हैं। उनका तो आग्रह-'प्रत्यक्षर श्लेष ' का है। इसी आग्रह के कारण उनके श्लेष-प्रयोग में गति नहीं है, प्रत्युत दुरूहता है। बाण में जिस ढंग की कल्पनाशक्ति एवं वर्णन-प्रतिभा है वैसी सुबन्धु में नहीं है। सुबन्धु की शैली में बाण जैसा सौष्ठव, प्रसाद एवं माधुर्य नहीं है, आडम्बर, कृत्रिमता एवं गति-शैथिल्य ही अधिक है।

**बाण तथा दण्डी**—कवि दण्डी की आलोचकों ने प्रशंसा की है। दण्डी के के पदलालित्य की तो लोग प्रशंसा करते नहीं थकते—'दण्डिनः पदलालित्यम्'। इनकी गद्य-शैली मनोरम वैदर्भी है। बाण की शैली में जो रसमयता, भावपूर्णता, समासबहुलता एवं ओजस्विता है वह दण्डी की शैली में नहीं है, फिर भी दण्डी का पदलालित्य

अवश्यमेव सराहनीय है। व्याकरण के प्रयोग में बाण सिद्ध हस्त हैं पर दण्डी नहीं। बाण ने कादम्बरी में एक मर्यादित एवं गम्भीर प्रेम का चित्रण किया है परन्तु दण्डी का प्रेम चित्रण आदर्श, गम्भीरता एवं नैतिकता से परे है, उसमें यौवनकालिक उद्दाम प्रेम का ही चित्रण हुआ है।

### संस्कृत साहित्य में बाण का स्थान—

जहाँ तक संस्कृत-साहित्य में बाण-भट्ट के स्थान का प्रश्न है, उसके विषय में यह तो निःसङ्कोच कहा जा सकता है कि बाणभट्ट कुछ इने-गिने महाकवियों में से एक हैं। महाकवि कालिदास जिस प्रकार पद्यकाव्य एवं नाटक के क्षेत्र में सर्वोपरि स्थान रखते हैं, उसी प्रकार गद्य-काव्य के क्षेत्र में बाणभट्ट निस्सन्देह सर्वोत्कृष्ट स्थान के भागी हैं। गद्यकाव्य के अन्य दो उत्कृष्ट कवि ( सुबन्धु तथा दण्डी ) बाण की समकक्षता में नहीं आ सकते। बाणभट्ट के पश्चात् भी गद्यकाव्य लिखे गये, पर उनमें प्रायशः बाण का ही अनुकरण हुआ। अतः परवर्ती गद्यकाव्य के लेखकों से बाण की तुलना करना हास्यास्पद ही है। बाणभट्ट में हृदयपक्ष एवं कलापक्ष दोनों अपनी चरम सीमा को पहुँचे हैं। इन दोनों अनुपम गुणों के साथ ही उनमें सांसारिक अनुभव एवं शास्त्रीय पाण्डित्य का अपूर्व समन्वय है। चाहे कल्पना का क्षेत्र हो अथवा वस्तु वर्णन का, चाहे प्रकृति वर्णन हो अथवा मानव हृदय के सूक्ष्मातिसूक्ष्म भावों की अभिव्यक्ति, उन्नत चरित्रों की सृष्टि हो अथवा आदर्श प्रेम की स्थापना, सर्वत्र बाणभट्ट की अबाध गति है। 'शब्दार्थौ काव्यम्' कहा गया है। बाणभट्ट में दोनों की अतुल सम्पत्ति है। वे 'अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः' इस कथन को सिद्ध करते हैं। उनका शब्दभंडार इतना है। कि सर्वत्र जैसा अर्थ वैसा ही शब्द मिलेगा। यदि उनकी सर्वातिशायिनी एवं सर्वव्यापिनी प्रतिभा को देखकर किसी ने बाणोच्छिष्टं जगत् सर्वम्' कहा तो अनुचित ही क्या? गद्य-काव्य में ही नहीं, पूरे संस्कृत साहित्य में कालिदास के बाद बहुश्रुत एवं सर्वतोमुखी प्रतिभा वाला यदि कोई महाकवि हुआ तो वह बाणभट्ट ही। न केवल संस्कृत-साहित्य में अपितु विश्व-साहित्य में बाणभट्ट निस्सन्देह उच्च स्थान पाने के योग्य हैं।

## द्वितीय खण्ड

### ( १ ) महाश्वेता-वृत्तान्त का कथासार

उज्जयिनी नरेश तारापीड का पुत्र चन्द्रापीड एक बार अपने साथी वैशम्पायन के साथ दिग्विजय के लिए निकला। वह कई वर्षों तक घूमता रहा। एक दिन मृगया के प्रसङ्ग में एक किन्नर जोड़े का पीछा करता हुआ वह अच्छोद सरोवर पर जा पहुँचा। वहाँ उसे दूर से आती हुई सङ्गीतध्वनि सुनाई दी। ध्वनि कहाँ से आ रही है, इस बात की खोज में वह एक शिवमन्दिर में पहुँचा, जहाँ भगवान् शङ्कर की चतुर्मुखी

मूर्ति स्थापित थी। वहाँ उसने, मूर्ति की दक्षिण दिशा में उत्तर की ओर मुख करके बैठी हुई, महाश्वेता नाम की गन्धर्व कन्या को देखा, जो तपस्विनी के वेश में, पाशुपत व्रत में तल्लीन थी। चन्द्रापीड ने महाश्वेता से अपना वृत्तान्त सुनाने की प्रार्थना की। महाश्वेता ने पहले तो आनाकानी की, पर राजकुमार के आग्रह पर अपना वृत्तान्त बताना प्रारम्भ किया—'मैं एक गन्धर्व कन्या हूँ। मेरी माता का नाम गौरी तथा पिता का नाम हंस है। एक बार वसन्त के दिनों में मैं अपनी माता के साथ अच्छोद सरोवर में स्नान करने के लिए आई। वहाँ घूमती हुई मैंने एक ऐसी मधुर सुगन्ध का अनुभव किया जो अलौकिक ही हो सकती थी, क्योंकि मर्त्य-लोक के पुष्पों में वैसी गन्ध नहीं होती। पता लगाने के लिये मैंने उस सुगन्ध का अनुसरण किया। थोड़ी दूर पर एक युवक तपस्वी का दर्शन हुआ, जो कामदेव की भाँति सुन्दर था। उसके साथ उसका एक मित्र भी था। उसने ( पुण्डरीक नामक तपस्वी ने ) अपने कान में एक सुगन्धपूर्ण कुसुम-मञ्जरी धारण कर रखी थी। उसको देखते ही मेरे हृदय में उसके प्रति असीम अनुराग जाग्रत हो उठा। मैंने समीप जाकर उसके मित्र ( कपिञ्जल ) से उसका परिचय पूछा। साथ ही कुसुममञ्जरी के बारे में भी प्रश्न किया। कपिञ्जल ने बताया कि वह श्वेतकेतु ऋषि का पुत्र तपस्वी पुण्डरीक है और उसको यह मञ्जरी नन्दन-वन की देवी ने प्रदान की है। जिस समय मैं कपिञ्जल से बात कर रही थी, उसी समय पुण्डरीक ने मेरे पास आकर अपनी कुसुम-मञ्जरी मेरे कान में पहना दी। मेरे कपोलों के स्पर्शमात्र से ही उसके शरीर में रोमांच हो आया तथा उसका शरीर कांपने लगा। उसके हाथ से रुद्राक्ष की माला गिर पड़ी, फिर भी वह जान न सका। मैंने गिरी हुई अक्षमाला को उठाकर अपने गले में आदर के साथ पहन लिया। इसी बीच छत्रग्राहिणी ने स्नान के लिये बुलाया और मैं स्नान के लिए चल पड़ी। कपिञ्जल ने अपने मित्र को कामाभिभूत देखकर ( उसको ) बहुत भला बुरा कहा। पुण्डरीक ने मुझसे अपनी अक्षमाला मांगी पर मैंने उसके हाथ में माला के बदले अपना हार ( एकावली ) रख दिया। इसके बाद में किसी तरह अपने घर आई। मैं पुण्डरीक के विरह में विकल थी, इसलिये उसी का चिन्तन करती हुई कुमारियों के अन्तःपुर के प्रासाद में बैठी रही। इसी बीच तरलिका नामक दासी ने आकर मुझे पुण्डरीक का वल्कल पर लिखा हुआ एक प्रेम पत्र दिया। पत्र को देखते ही मेरे हृदय में काम की वेदना और तीव्र हो उठी। मैंने किसी तरह पूरा दिन बिताया, इसी बीच कपिंजल मेरे पास आया और उसने मेरे वियोग में विह्वल पुण्डरीक की दशा का वर्णन किया। उसी समय मेरी माता के आने का समाचार सुनकर वह अपने मित्र की प्राण रक्षा के लिये प्रार्थना करके चला गया। मेरे मन में माता-पिता की मर्यादा का ध्यान, कन्या के लिये उचित लज्जा का भाव तथा पुण्डरीक के प्रति प्रगाढ़ एवं अटूट

अनुराग, इनका परस्पर संघर्ष होने लगा। अन्त में प्रेम ही विजयी हुआ। फलस्वरूप में तरलिका के साथ अपने प्रियतम से मिलने के लिये चल पड़ी। कुछ दूर जाने पर मुझे कपिंजल के रोने की आवाज सुनाई दी। मैं डर गई और ज्योंही समीप पहुँची, वहाँ दिवंगत पुण्डरीक के शव का आलिङ्गन करते हुये कपिञ्जल को देखा। मेरे ऊपर विपत्ति का पहाड़ टूट पड़ा। अभागिनी मैं नानाविध विलाप करती हुई रोने लगी।" ऐसा कहकर महाश्वेता अचेत हो गई। किसी प्रकार होश में आने पर फिर उसने कहा—'मैंने मरने के लिये तरलिका को चिता बनाने का आदेश दिया। इसी बीच चन्द्रमण्डल से एक दिव्याकृति वाला पुरुष उतरकर पुण्डरीक के मृत शरीर को उठा ले गया। कपिञ्जल भी उसका पीछा करता हुआ चला गया। तरलिका ने मुझे बताया कि जाते हुये दिव्य पुरुष ने मुझे प्रियतम-मिलन का आश्वासन दिया है, उसी आश्वासन के आधार पर मैंने रात बिताने के बाद, प्रातःस्नान आदि करके, भगवान् शङ्कर का आश्रय ग्रहण किया। तभी से मैं प्रतिदिन शिव की आराधना करती हुई (प्रियतम मिलन की आशा में) इसी गुफा में तरलिका के साथ रह रही हूँ।' यह कहती हुई महाश्वेता अपना मुख ढँक कर रोने लगी। संक्षेप में यही महाश्वेता वृत्तान्त का सार है।

## (२) महाश्वेता-वृत्तान्त का महत्त्व

महाश्वेता वृत्तान्त कादम्बरी के उन स्थलों में से एक है, जिनके कारण कादम्बरी अपनी रसमयता एवं भाव-प्रवणता से रसिकों को हठात् रसविभोर बना देती है। प्रारम्भ में महाश्वेता का लम्बा वर्णन है, जिसमें महाकवि की कल्पना शक्ति, सूक्ष्म निरीक्षण-दृष्टि, वर्णन की भव्यता एवं नये-नये शब्दों की राशि देखकर पाठक आश्चर्य-चकित हो जाता है। महाश्वेता के रूप वर्णन में कवि को आकाश से लेकर पाताल तक के रूप स्मरण हो जाते हैं, फलस्वरूप कवि अगणित उपमानों का समूह लाकर खड़ा कर देता है। इसी तरह पुण्डरीक का वर्णन भी अतीव चारु एवं आह्लादकर है।

महाश्वेता-वृत्तान्त की सबसे बड़ी विशेषता है उसका मनोवैज्ञानिक चित्रण। पुण्डरीक का प्रथम दर्शन होने पर कोमल हृदया कुमारी महाश्वेता के अन्तराल में उठने वाली उत्कण्ठापूर्ण भावनायें तथा सात्त्विकभाव जिस अलौकिक ढङ्ग से वर्णित हैं देखते ही बनता है। एक कुमारी के कोमल हृदय पर अनुराग का अनोखा प्रभाव किस प्रकार पड़ता है, उसका वर्णन जिस ढङ्ग से कवि ने किया है, वह एक ओर तो उसकी काव्यप्रतिभा का द्योतक है ही, साथ ही उसकी अद्भुत मनोवैज्ञानिक सूझ का भी परिचायक है। महाश्वेता के अन्तःकरण में उद्भूत मूकभावों को मानो कवि ने अपनी कलाचातुरी से वाणी प्रदान कर दी है। रागोद्बोध होने के बाद

महाश्वेता के कोमल हृदय पर अवसर पाकर कामदेव का प्रहार होता है और वह बेसुध हो तड़पने लगती है। कुमारी होने के नाते कुल परम्परागत लज्जा, माता-पिता की मर्यादा एवं प्रियतम के प्रति प्रगाढ़ अनुराग, इन सबका सङ्घर्ष उसके विकल मन में होता है। इन सबका चित्रण बाण ने अपूर्व ढङ्ग से किया है। मानव-मन के सूक्ष्मातिसूक्ष्म भावों के चित्रण में बाण पटु हैं, और इसका दर्शन हमें महाश्वेता के प्राथमिक अनुराग में होता है। जिस समय महाश्वेता के हृदय में पुण्डरीक के प्रति प्रेमभाव जागृत हुआ, ठीक उसी समय पुण्डरीक के हृदय में भी उठने वाली कामवासना का चित्रण बड़ा सजीव है।

महाश्वेता-वृत्तान्त का दूसरा स्थल विप्रलम्भ शृङ्गार का है जो पुण्डरीक के दिवंगत होने पर 'कपिञ्जल तथा महाश्वेता के विलाप में देखा जा सकता है। प्रियतम के वियोग में बिलखती महाश्वेता किसको अधीर नहीं बना देती? महाश्वेता के विलाप में न केवल प्रणयपरतन्त्रा, प्रियतमवियोगिनी महाश्वेता का ही करुण क्रन्दन है, प्रत्युत उसमें वियोग विकल समस्त चेतनप्राणी के करुण-क्रन्दन की प्रतिध्वनि है। पर यहाँ पर स्मरणीय है कि यद्यपि महाश्वेता-वृत्तान्त में प्रेम का मादकतामय चित्र ही उपस्थित हुआ है पर कपिञ्जल द्वारा पुण्डरीक को दी जाने वाली भर्त्सना इस बात के लिए प्रमाण है कि बाण सर्वथा उच्छृङ्खल, वासनामय तथा उद्दाम प्रेम के पक्षपाती नहीं हैं।

## ३ महाश्वेता-वृत्तान्त के पात्र

**पुण्डरीक**—पुण्डरीक एक तरह से कादम्बरी का उपनायक है। वह महर्षि श्वेतकेतु का पुत्र तथा महाश्वेता का आराध्य प्रेमी है। अपने पूर्व जन्मों में वह उज्जयिनी के मंत्री शुकनास का पुत्र वैशम्पायन तथा शापवश वैशम्पायन शुक के रूप में आ चुका है। महाश्वेता की भांति उसका भी नाम अन्वर्थक है। पुण्डरीक से उत्पत्ति होने के कारण ही उसका नाम पुण्डरीक पड़ा। पुण्डरीक दिव्ययोनि का प्राणी है। उसका रूप-लावण्य एवं व्यक्तित्व इतना प्रभावशाली है कि उसके दर्शन-मात्र से महाश्वेता जैसी सर्वगुणसम्पन्ना एवं पावनहृदया बाला भी हठात् आकृष्ट हो जाती है। उसके स्वरूप का वर्णन करती हुई महाश्वेता स्वयं कहती है—'अलङ्कार-मिव ब्रह्मचर्यस्य, यौवनमिव धर्मस्य, विलासमिव सरस्वत्याः स्वयंवर-पतिमिव सर्वविद्यानाम्, संकेतस्थानमिवसर्व श्रुतीनाम्, अतिमनोहरम्, ···मुनिकुमारकमपश्यम्,।

पुण्डरीक एक तपस्वी युवक है। तपस्या के कारण उसका शरीर अतीव क्षीण हो गया है, फिर भी तपश्चर्याजनित शारीरिक-दौर्बल्य उसके रूप-लावण्य का अपहरण करने में असमर्थ है—'रूपापहारिणि क्लेशबहुले तपसि वर्तमानस्येदं लावण्यम्'।

सचमुच उसके रूप का निर्माण करने में ब्रह्मा तभी समर्थ हो सके, जब उन्होंने अखिल जगत् के नेत्रों को आह्लादित करने वाले शशिबिम्ब एवं लक्ष्मी के विलास-स्थान कमल का निर्माण कर पूर्वाभ्यास कर लिया—'मन्येचसकलजगन्नयनानन्दकरं शशिबिम्बं विरचयता कौशलाभ्यास एव कृतः'। वह तेज में सूर्य को भी पराजित करने वाला ( आत्मतेजसा विजित्य सवितारम् ), आन्तरिक ज्ञान से मोहान्धकार का नाश करने वाला ( अन्तर्ज्ञाननिराकृतस्य मोहान्धकारस्य ) तथा रूप-सम्पत्ति में कामदेव को भी तिरस्कृत करने वाला ( तदाकारातिरिक्तरूपराशिः...मकरकेतुरुत्पादितः ) है। यद्यपि महाश्वेता उसके प्रति अत्यन्त आकृष्ट हो जाती है, फिर भी वह उसकी तपश्चर्या और तेजस्विता से भयभीत हो जाती है—अदूरकोपा हि मुनिजनप्रकृतिः।'

तपस्वी होते हुये भी वह महाश्वेता के दर्शन-मात्र से कामाभिभूत होकर उसी प्रकार अधीर हो उठता है जिस प्रकार पवन के द्वारा प्रदीप। उसकी अधीरता सीमा का भी उल्लङ्घन कर जाती है और कामजनित कम्पन के कारण हाथ से गिरी हुई अक्षमाला को भी वह नहीं जान पाता है। एक तपस्वी युवक का इस प्रकार कामाभिभूत होना कथमपि उचित नहीं। साथ ही एक अपरिचित लड़की को अपने हाथ से कुसुम मञ्जरी को पहनाना भी अमर्यादित है। पुण्डरीक के चरित्र की यह दुर्बलता है। कपिञ्जल के द्वारा की गई 'सखे पुण्डरीक ? नैतदनुरूपं भवतः। क्षुद्रजनक्षुण्ण एव मार्गः' इत्यादि भर्त्सना इस बात का प्रमाण है।

यद्यपि महाश्वेता की आकृति के दर्शन-मात्र से ही, उसके प्रति, पुण्डरीक के हृदय में अनुराग का उद्भव होता है परन्तु उसके प्रेम में बाह्यपक्ष का ही प्राबल्य नहीं है, उसमें गाम्भीर्य है, सचाई है, निष्कपटता है। यही कारण है कि तरलिका के हाथों वह प्रेम-पत्र भेजकर, 'मे मानसजन्मास्त्वया दूरं नीतः' इस कथन द्वारा अपनी वास्तविक स्थिति का उल्लेख करता हुआ प्रणय-निवेदन करता है। अपने मानसिक भावों के प्रति उसकी आस्था इस ऊँचाई तक पहुँची है कि अपने मित्र कपिञ्जल के 'सखे पुण्डरीक ! कथय किमिदम्' ऐसा पूछने पर अपने हृद्‌गत भावों को वह अतीव सरलता एवं स्वाभाविकता से प्रकट करता है—'सखे कपिञ्जल ! विदितवृत्तान्तोऽपि किं मां पृच्छसि ?'। कपिञ्जल द्वारा प्रश्नों की झड़ी लगा देने पर वह अपनी परवशता एवं मानसिक स्थिति को स्पष्ट शब्दों में बताता है—'सखे ! किं बहुनोक्तेन। सर्वथास्वस्थोऽसि...सुखमुपदिश्यते परस्य...ज्वलतीव शरीरम्। अपने मित्र के प्रति पुण्डरीक की यह सचाई वस्तुतः श्लाघ्य है। कपिञ्जल के द्वारा अथक प्रयास करने पर भी जब महाश्वेता का मिलन नहीं हो पाता है तब वह ( अपनी ) प्रियतमा के असह्य वियोग के कारण अपने पार्थिव शरीर से बिछुड़ते प्राणों को रोक पाता। यह पुण्डरीक के अविचल प्रेम का द्योतक है।

इस तरह कादम्बरी में पुण्डरीक का चरित्र एक ओर तो तेजस्विता, दिव्यता, अलौकिकता तथा प्रभावशालिता से समन्वित होकर चित्रित है और दूसरी ओर आदर्श प्रेम, निष्कपट मैत्री एवं सहृदयता से ओत-प्रोत होकर अङ्कित है।

महाश्वेता—महाश्वेता के पिता का नाम हंस तथा माता का नाम गौरी है। हंस गन्धर्वकुल का अधिपति है। उन दोनों की गोद में उत्पन्न होने के कारण महाश्वेता की दिव्य-रूपता स्वतः सिद्ध है। महाश्वेता का नाम 'यथा नाम तथा गुणः' इस उक्ति को चरितार्थ करता है। महाश्वेता स्वयं कहती है—'अवाप्ते च दशमे अहनि कृतयथोचितसमाचारो महाश्वेतेति यथार्थमेव नाम कृतवान्।' उसके धवल गुण का वर्णन करने के लिये कवि त्रैलोक्य के समस्त सम्भावित उपमानों को निबद्ध करता है—'श्वेतद्वीपलक्ष्मीमिव···', 'शुक्लपक्षपरम्परामिव पुञ्जीकृताम्', 'सर्वहंसैरिव धवलतया कृतसंविभागम्', 'आविर्भूतां ज्योत्स्नामिव···', 'चन्द्रमण्डलादिवोत्कीर्णम्', और अन्त में थककर उसको 'इयत्तामिव धवलिम्नः' (धवलिमा की चरम सीमा) घोषित करता है। उसका व्यक्तित्व इतना पावन है कि उसको देखकर ऐसा लगता है मानो मुनिजन की ध्यान-सम्पत्ति देह धारण किये हो—'देहवतीमिव मुनिजनध्यानसम्पदम्', गौरी की मनःशुद्धि जैसे शरीर धारिणी हो—गौरींमनःशुद्धिमिव कृतदेहपरिग्रहाम्', धर्म के हृदय से जैसे निकली हो 'धर्महृदयादिव निर्गताम्'।

महाश्वेता के व्यक्तित्व की यह विशेषता है कि उसकी आकृति के दर्शनमात्र से ही दर्शक उसकी दिव्यता के विषय में निःसंदिग्ध हो जाता है। तभी तो उसको देखते ही चन्द्रापीड कहता है—'नहि मे संशीतिरस्याः दिव्यतां प्रति। आकृतिरेवानुमापयति अमानुषताम्। अतिमहानयमवकाशः आश्चर्याणाम्।'

महाश्वेता एक कुलीन कन्या है अतः वह उच्चकुल के अनुरूप शिष्टाचार को भी जानती है! अतिथि होने के नाते अपरिचित होने पर भी चन्द्रापीड को वह स्वागतमतिथये···' कहकर अपनी कुटिया में ले जाती है और उसका यथाविधि स्वागत करती है। चन्द्रापीड जब उसकी तपश्चर्या के विषय में पूछता है तो उसे असीम कष्ट होता है फिर भी वह अपने सम्मानित अतिथि को निराश नहीं करना चाहती और अपना वृत्तान्त कह सुनाती है।

वह इतनी भावुक है कि पुण्डरीक के रूप-लावण्य पर मुग्ध होकर सर्वथा परवश हो जाती है। वह अपनी कुमारी होने की स्थिति एवं कुल-मर्यादा को अच्छी प्रकार समझती है पर अपनी इन्द्रियों को नियंत्रित करने में सर्वथा असमर्थ है—'हा! हा! किमिदमसांप्रतमतिह्रेपणमकुलकुमारीजनोचितमिदं मया प्रस्तुम्'। इस दृष्टि से महाश्वेता का मादकतामय चित्र ही उपस्थित हुआ है। मदन से आक्रान्त होकर

वह पुण्डरीक के द्वारा कुसुम-मञ्जरी के पहनाने के अनौचित्य को भी नहीं समझ पाती। अपनी माता के साथ अच्छोद सरोवर में स्नान करने आती है और स्नान के साथ ही अपने इष्ट-देव को अपना हृदय-समर्पित कर लौटती है। पुण्डरीक के प्रेम-पत्र को पाकर उसका मदन-विकार और भी बढ़ जाता है। अपने प्रियतम के विषय में अत्यन्त उत्सुकता के साथ तरलिका से बातें करती हुई वह अपने क्षणों को बिताती है। दासी होने पर भी तरलिका की अभिन्न-हृदया सखी की भांति मानती है। कपिञ्जल से वह कहती है—भगवन्! अव्यतिरिक्तेयमच्छरीरात्।' यह महाश्वेता की महत्ता है।

पुण्डरीक के प्रति उसका प्रेम अविचल है पर साथ ही वह सापेक्ष है। वह पुण्डरीक को भी अपनी ओर आकृष्ट करना चाहती है। एक शान्तात्मा एवं सांसारिक विषय-वासना से सर्वथा रहित मुनि के साथ संबंध कराने के कारण वह कामदेव की भर्त्सना करती है, परन्तु जब वह कपिञ्जल एवं तरलिका के द्वारा अपने प्रति पुण्डरीक की आसक्ति को भी जान लेती है तब कामदेव की प्रशंसा करती हुई अपने को सौभाग्यशालिनी मानती है—'दिष्ट्या तावदयमनङ्गो मामिव तमप्यनुबध्नाति'।

कुमारी होने के नाते उसके मन में अनेक सङ्कल्प-विकल्प, ऊहापोह उठते हैं पर वह अपने कुल, शील, माता-पिता, मर्यादा, आत्महत्या–सभी की अवहेलना कर पुण्डरीक से मिलने के लिये प्रस्थान करती है। उसकी रहन-सहन, वेष-भूषा आदि सभी उसके वियोग-विधुर हृदय की व्यथा को सूचित करते हैं। उसका हृदय इतना पावन एवं स्वच्छ है कि उसमें प्रियतम से संबंधित सारी भावी मङ्गल एवं अमङ्गल घटनायें प्रतिबिम्बित हो जाती हैं। प्रियतम से मिलने के लिये प्रस्थान के समय, दाहिने नयन के स्फुरण से, जिस अमङ्गल की आशङ्का उसके हृदय में स्फुरित हुई उसकी परिणति प्रियतममरण-रूप वज्राघात के रूप में हुई। अपने आराध्य प्रियतम को मरणावस्था में पाकर उसकी मूक वेदना विलाप के रूपमें साकार हो उठती है। प्रियतम के वियोग में उसको न तो माता एवं पिता से प्रयोजन है—किमम्बया किं वा तातेन?) और न तो बन्धुओं और परिजनों से ही—(किं बन्धुभिः, किं परिजनेन?) वह भी चिता पर अपने पार्थिव शरीर को सदा के लिये भस्मीभूत कर देना चाहती है, पर आकाशवाणी द्वारा 'वत्से! महाश्वेते! न परित्याज्यास्त्वया प्राणाः। पुनरपि तवानेन सह भविष्यति समागमः', इस प्रकार पुनर्मिलन की आशा बँधाये जाने पर, प्रियतम मिलन की प्रतीक्षा में, भगवान् भूतनाथ की परिचर्या करती हुई, जीवन के क्षणों को बिताती है। इससे बढ़कर उसके प्रेम की सचाई का और क्या प्रमाण हो सकता है?

महाश्वेता यद्यपि उद्दाम प्रेम से उन्मत्त प्रेमिका के रूप में ही चित्रित है तथापि उसके प्रेम की अविचलता एवं गम्भीरता तथा हृदय की निष्कपटता उसे प्रणय की उच्च-भूमि में ला बिठाती है। वह हृदय की अविचल भावना से ओत-प्रोत, तपस्या की ज्वाला से तप्त होकर निष्कलुष एवं पावन तथा जन्मजन्मान्तर के सौहार्द-भाव से संवलित प्रेम की उस दिव्यता को प्राप्त करती है जिसके कारण वह कादम्बरी के पाठकों के आकर्षण का हठात् केन्द्रबिंदु बन जाती है।

**कपिञ्जल**—वह पुण्डरीक का सखा एवं एक मुनिकुमार है। उसकी अवस्था पुण्डरीक जैसी ही है। उसमें मुनियों की स्वाभाविक सरलता है। महाश्वेता जब उससे पुण्डरीक के विषय में पूछती है तो वह हँसता हुआ कहता है—'बाले! किमनेन पृष्टेन प्रयोजनम्। अथ कौतुकमावेदयामि। श्रूयताम्!' वह पुण्डरीक का अभिन्न-हृदय मित्र है इसलिये 'पापान्निवारयति योजयते हिताय' मित्र के इस लक्षणानुसार (वह) महाश्वेता के प्रति पुण्डरीक के धैर्य-स्खलन को अनुचित समझकर कुपित हो जाता है और कहता है—'सखे पुण्डरीक! नैतदनुरूपं भवतः...।'

पुण्डरीक के प्रति उसका प्रेम-भाव इस सीमा पर पहुँचा है कि वह जब इस बात को जान लेता है कि मेरा मित्र पुण्डरीक महाश्वेता के प्रति सर्वतोभावेन आकृष्ट हो गया है और उसको किसी प्रकार विचलित नहीं किया जा सकता, तो वह तपस्वी होते हुये भी अपने मित्र के प्राण-रक्षार्थ महाश्वेता के पास जाने में भी नहीं हिचकता। वह इस बात को मानता है कि अपने प्राणों का परित्याग करके भी मित्र के प्राणों की रक्षा करनी चाहिये (प्राणपरित्यागेनापि रक्षणीयाः सुहृदसवः)।

पुण्डरीक के मरने पर, उसके लिये, सारा संसार शून्य हो जाता है। वह अशरण होकर अपने जीवन को निरर्थक समझता है—'कथय त्वदृते क्व गच्छामि।' वस्तुतः वह पुण्डरीक के जीवन-मरण का साथी है। इस प्रकार कपिञ्जल का एक आदर्श सच्चे मित्र के रूप में चित्रित है।

**तरलिका**—तरलिका महाश्वेता की प्रिय दासी है। उसे ही छत्रग्राहिणी एवं ताम्बूलकरङ्कवाहिनी भी कहा गया है। महाश्वेता उसको अपनी अभिन्न-हृदया सखी की भाँति मानती है और अपने हृदय के सारे भावों को उससे निःसङ्कोच प्रकट करती है। वह सदैव महाश्वेता के साथ छाया की भांति रहती है। अपनी स्वामिनी की स्वार्थ-सिद्धि के लिये हर प्रकार से प्रस्तुत रहती है। अभिसरण के समय महाश्वेता के साथ रहकर उसके प्राणों की रक्षा करती है और प्रियतम-मिलन की आशा में तपश्चर्या करती हुई अपनी स्वामिनी के साथ तपस्विनी का जीवन बिताती है। सचमुच तरलिका एक शिष्ट, कर्त्तव्य-परायण एवं आज्ञाकारिणी आदर्श दासी के रूप में हमारे सामने आती है।

## ( ४ ) महाश्वेता-वृत्तान्त के सुभाषित

१—अहो जगति जन्तूनामसमर्थितोपनतान्यापतन्ति वृत्तान्तान्तराणि।

'अहो ! संसार में प्राणियों के सामने अतर्कित रूप से उपलब्ध बहुत से दूसरे वृत्तान्त सहसा आ जाते हैं।'

२—अणुरप्युपचारपरिग्रहः प्रणयमारोपयति।

'समय का लघुअंश भी एक स्थान में रहने से परिचय की उत्पत्ति कर देता है।'

३—अहोदुर्निवारता व्यसनोपनिपातानाम्।

अहो ! विपत्तियों के आक्रमण ( कितने ) दुर्निवारणीय होते हैं।

४—अहोरूपातिशयनिष्पादनोपकरणकोषस्याक्षीणता विधातुः।

अहो ! ब्रह्मा के असाधारण सौन्दर्य-निर्माण के साधन-भण्डार में कमी कभी नहीं होती।

५—अदूरकोपा हि मुनिजनप्रकृतिः

मुनियों के स्वभाव में क्रोध पास ही रहता है।

६—अयत्नेनैव खलूपहासास्पदतामीश्वरो नयति जनम्।

ईश्वर बिना प्रयत्न के ही मनुष्य को उपहासास्पद बना देता है।

७—अतिक्रान्तान्यपि सङ्कीर्त्यमानानि अनुभवसमां वेदनामुपजनयन्ति सुहृज्जनस्य दुःखानि।

'क्यों कि बीते हुए भी, प्रियजनों के विश्वास वचनों से युक्त मित्रों के दुःख जब कहे जाते हैं तब वे अनुभव की भाँति ही वेदना को उत्पन्न करते हैं।'

८—आशया हि किमिव न क्रियते।

'आशा से क्या नहीं किया जाता ?

९—एवं च नामातिमूढं हृदयमङ्गनाजनस्य।

अंगनाओं का हृदय तो यों ही अत्यन्त मूढ़ होता है

१०—एवं नामायमतिदुर्विषहवेगो मकरकेतुः।

'इस कामदेव का वेग अत्यन्त दुःसह है।'

११—कालो हि गुणाश्च दुर्निवारतामारोपयन्ति मदनस्य सर्वथा।

काल ( वसन्तादि ) और गुण ( सौन्दर्यादि ) सब प्रकार से कामदेव को दुर्निवारणीय बना देते हैं।

१२—का वा सुखाशा साधुजननिन्दितेष्वेवंविधेषु प्राकृतजनबहुमतेषु विषयेषु भवतः।

'सज्जनों द्वारा निन्दित ( तथा ) साधारण जनों के द्वारा सम्मानित इस प्रकार के विषयों में आप को किस सुख की आशा है?'

१३—किं वा तस्य दुःसाध्यमपरम्।

'उसके लिए क्या दुष्कर है।'

१४—क्वायं हरिण इव वनवासनिरतः स्वभावमुग्धो जनः। क्व च विविधविलासरसराशिर्गन्धर्वराजपुत्री महाश्वेता।

'कहाँ वनवास में निरत, स्वभाव से मुग्ध हरिण के समान यह पुण्डरीक और कहाँ नाना-प्रकार के विलासों ( विभ्रमों ) की राशि-गन्धर्व-राजपुत्री महाश्वेता ?

१५—जनयति हि प्रभुप्रसादलवोऽपि प्रागल्भ्यमधीरप्रकृतेः।

'स्वामी की प्रसन्नता का कण भी अधीर स्वभाव वाले जन को धृष्टता को उत्पन्न कर देता है।'

१६—तथापि सुहृदा सुहृदसन्मार्गप्रवृत्तो यावच्छक्तितः सर्वात्मना निवारणीयः।

'एक मित्र को अपनी शक्ति भर, हर एक प्रकार से, असत् मार्ग पर जाते हुए अपने मित्र को रोकना चाहिए।

१७—दुरुपपादेष्वर्थेष्वयमवज्ञया विचरति।

'यह काम दुष्कर विषयों में भी अवहेलना पूर्वक प्रवृत्त होता है।'

१८—धैर्यधना हि साधवः।

सज्जन धैर्य के धनी होते हैं।

१९—न हि क्षुद्रनिर्घातपाताभिहता चलति वसुधा।

'पृथ्वी तुच्छ प्रहार-पात से प्रताड़ित हो कर नहीं काँपती।

२०—न हि किंचिन्न क्रियते ह्रिया

लज्जा से कुछ भी किया जा सकता है!

२१—नास्ति खल्वसाध्यं नाम भगवतो मनोभुवः।

कामदेव के लिए कुछ भी दुष्कर नहीं है।

२२—नास्ति खल्वसाध्यं नाम तपसाम्।

तपस्या के लिए कुछ भी असाध्य नहीं है।

२३—नायं केनाऽपि प्रतिकूलयितुं शक्यते।

इसे कोई रोक नहीं सकता।

२४—प्राणपरित्यागेनापि रक्षणीयाः सुहृदसवः।

प्राण का परित्याग करके भी मित्र के प्राणों की रक्षा करनी चाहिये।

२५—प्रायेण चैवंविधा दिव्याः स्वप्नेप्यविसंवादिन्यो भवन्त्याकृतयः।

प्रायः ऐसे दिव्य आकार वाले स्वप्न में भी असत्य नहीं बोलते।

२६—वलवती हि द्वन्द्वानां प्रवृत्तिः।

द्वन्द्वों की प्रवृत्ति निश्चय रूप से बलवती होती है।

२७—प्रियतमाभिसरणप्रवृत्तस्य जनस्य किमिव कृत्यं बाह्येन परिजनेन।

प्रियतम के निकट अभिसार करने के लिए प्रवृत्त जन को किसी बाहरी परिजन से क्या प्रयोजन ?

२८—मूढो हि मदनेनायास्यते।

निश्चित रूप से मूर्ख ही कामदेव द्वारा पीड़ित होता है।

२९—यस्य चेन्द्रियाणि सन्ति मनो वा विद्यते···स खलूपदेशमर्हति।

वह व्यक्ति उपदेश देने के योग्य होता है, जिसकी इन्द्रियाँ ( समर्थ ) हों, अथवा जिसका चित्त स्थिर हो, जो भला बुरा देखता हो, सुनता हो अथवा सुनी बात को समझता हो तथा जो शुभ एवं अशुभ की विवेचना में समर्थ हो।

३०—सततमतिगर्हितेनाकृत्येनापि रक्षणीयान्मन्यन्ते सुहृदसून् साधवः।

'सज्जन सदा अतिगर्हित एवं अकरणीय कार्य करके भी मित्र के प्राणों की रक्षा करना ठीक समझते हैं।

३१—सर्वथा न हि किंचिदस्य दुर्घटं दुष्करमनायत्तमकर्त्तव्यं वा जगति।

कामदेव के लिये इस संसार में ( कोई भी वस्तु) सर्वतोभावेन दुःसाध्य, कठिन अनधीन तथा अकरणीय नहीं है।

३२—सर्वथा न कंचन स्पृशन्ति शरीरधर्माणमुपतापाः

क्लेश किस शरीरधारी का स्पर्श नहीं करते ?

३३—सर्वथा दुर्लभं यौवनमस्खलितम्।

सब प्रकार से अखण्डित यौवन ( इस संसार में ) दुर्लभ है।

३४—सुखमुपदिश्यते परस्य।

दूसरे को सरलता से उपदेश दिया जा सकता है।

३५—स्वल्पाप्येकदेशावस्थाने कालकला परिचयमुत्पादयति।

समय का लघुअंश भी एक स्थान में रहने से परिचय की उत्पत्ति कर देता है।

३६—स खलु धर्मबुद्ध्या विषलतावनं सिञ्चति कुवलयमालेति···मूढो विषयोपभोगेष्वनिष्टानुबन्धिषु यः सुखबुद्धिमारोपयति।

जो मूढ अनिष्टोत्पादक ( परिणाम में क्लेशकर ) विषयों के उपभोग में सुख की अभिलाषा करता है। ( एक तरह से ) वह ( मूर्ख ) निश्चय ही धर्म समझ कर विषलता को सींचता है। नील कमल की माला जान कर तलवार का आलिङ्गन करता है, कृष्णागुरु ( काकतुण्ड ) लेखा समझ कर काले सर्प का स्पर्श करता है, रत्न मान कर जलते हुए अङ्गार को छूता है, कमल कन्द समझ कर दुष्ट हाँथी के दाँत को उखाड़ता है।

# तृतीयखण्ड

## बाण की प्रशस्तियाँ

१—बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम् । —कस्यचित्

समस्त काव्य-जगत् बाण का उच्छिष्ट ( जूठन ) है ।

२—सहर्षचरितारब्धाद्भुतकादम्बरी-कथा ।
बाणस्य वाण्यनार्येव स्वच्छन्दा भ्रमति क्षितौ ॥ —राजशेखरः

हर्षचरित से आरम्भ हुई, अद्भुत कादम्बरी-कथा से विभूषित बाण की वाणी अनार्या ( रमणी ) की भाँति स्वच्छन्दतापूर्वक पृथ्वी पर भ्रमण करती है ।

३—जाता शिखण्डिनी प्राग्यथा शिखण्डी तथावगच्छामि ।
प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी बाणो बभूवेति ॥—गोवर्धनाचार्यः

मेरी समझ से प्राचीन काल में जिस प्रकार शिखण्डनी ने अत्यधिक गौरव प्राप्त करने के लिए शिखण्डी के रूप में जन्म लिया था, उसी प्रकार अत्यधिक प्रगल्भता प्राप्त करने-हेतु वाणी ( सरस्वती ) ने बाण के रूप में अवतार लिया ।

४—रुचिरस्वरवर्णपदा रसभाववती जगन्मनो हरति ।
सा किं तरुणी ! नहिं नहिं वाणी बाणस्य मधुरशीलस्य ॥ —धर्मदासः

रुचिर स्वर, वर्ण तथा पद वाली, रस एवं भाव से ओत-प्रोत वह संसार के लोगों के मन को हर लेती है । तो क्या वह कोई तरुणी है ? नहीं, नहीं वह माधुर्यगुण-प्रवण बाण की वाणी है ।

५—वागीपाणिपरामृष्टवीणानिक्वाणहारिणीम् ।
भावयन्ति कथं वान्ये भट्टबाणस्य भारतीम् ॥ —गङ्गादेवी

वाणी ( सरस्वती ) के करकमलों से निनादित वीणा की मधुर ध्वनि को भी तिरस्कृत करने वाली बाणभट्ट की वाणी का रसास्वादन दूसरे लोग ( अरसिक जन ) कैसे कर सकते हैं ?

६—शश्वद्बाणद्वितीयेन नमदाकारधारिणा ।
धनुषेव गुणाढ्येन निःशेषो रञ्जितो जनः ॥ —त्रिविक्रमभट्टः

महाकवि बाणभट्टसहित अगर्वित आकार वाले गुणाढ्य कवि ने सभी लोगों ( रसिकों ) को वैसे ही अनुरञ्जित किया, जिस प्रकार निरन्तर बाणसहित, वक्र आकार धारी एवं प्रत्यञ्चायुक्त धनुष सभी ( शत्रुजनों ) को रक्तरञ्जित कर देता है ।

७—युक्तं कादम्बरीं श्रुत्वा कवयो मौनमाश्रिताः।
बाणध्वनावनध्यायो भवतीति स्मृतिर्यतः॥ —कीर्तिकौमुद्याम्

कादम्बरी-कथा को सुनकर कवियों का मौन धारण उचित ही है क्योंकि बाण की ध्वनि सुनायी पड़ने पर अनध्याय का विधान है।

८—केवलोऽपि स्फुरन् बाणः करोति विमदान् कवीन्।
किं पुनः क्लृप्तसंधानपुलिन्द कृतसंन्निधिः॥ —धनपालः

स्फुरणशील बाण अकेले ही कवियों का मद दूर कर देता है। यदि शर-संधान किए हुए पुलिन्दों का साहचर्य हो तो फिर क्या कहना?

९—श्लेषे केचन शब्दगुम्फविषये केचिद्रसे चापरे-
ऽलङ्कारे कतिचित्सदर्थविषये चान्ये कथावर्णने।
आः सर्वत्र गभीरधीरकविताविन्ध्याटवीचातुरी-
सञ्चारी कविकुम्भिकुम्भभिदुरो बाणस्तु पञ्चाननः॥ —श्रीचन्द्रदेवः

कुछ कवि श्लेष-योजना में, कुछ शब्दों के गुम्फन में, कुछ रसाभिव्यञ्जना में, कुछ अलङ्कार विधान में, कुछ सदर्थाभिव्यक्ति में और कुछ कथावर्णन में दक्ष हैं। किन्तु बाण तो गम्भीर धीर कविता रूपी विन्ध्याटवी में चातुरी से सर्वत्र घूमने वाले, कवि रूपी हाथियों के गण्डस्थलों को विदीर्ण करने वाले सिंह हैं।

१०—हृदि लग्नेन बाणेन यन्मदोऽपि पदक्रमः।
भवेत्कविकुरङ्गाणां चापलं तत्र कारणम्॥ —त्रिलोचनः

जिस प्रकार मर्मस्थल में बाण से आहत होने पर भी मृग धीरे-धीरे पग बढ़ाते ही रहते हैं, उसी प्रकार हृदय में बाणभट्ट के प्रतिष्ठित होने पर भी कविगण कुछ न कुछ पद-रचना किया ही करते हैं। इसमे मृगों की भाँति कवियों की चपलता ही कारण है।

११—शब्दार्थयोः समो गुम्फः पाञ्चालीरीतिरिष्यते।
शीलाभट्टारिकायाचि बाणोक्तिषु च सा यदि॥ —राजशेखरः

अर्थ (वर्णनीय विषय) के अनुरूप शब्दों की योजना को ही पाञ्चाली रीति कहते हैं। वह पाञ्चाली रीति या तो बाण की उक्तियों में (रचनाओं में) दृष्टिगोचर होती है अथवा शीलाभट्टारिका की वाणी में।

१२—सुबन्धुर्बाणभट्टश्च कविराज इति त्रयः।
वक्रोक्तिमार्गनिपुणाश्चतुर्थो विद्यते न वा॥ —राघवपाण्डवीये

सुबन्धु, बाणभट्ट एवं कविराज ये ही तीन कवि वक्रोक्तिमार्ग में निपुण हैं। इनके अतिरिक्त चौथा कोई भी कवि ऐसा नहीं है जो उसके मार्ग में सिद्धहस्त हो।

१३—बाणः कवीनामिह चक्रवर्ती। —सोऽढलः

बाण कवियों के सम्राट हैं।

१४—कादम्बरीरसज्ञानामाहारोऽपि न रोचते। —कस्यचित्

जिस प्रकार कादम्बरी ( मदिरा ) का रसपान करने पर भोजन भी नहीं अच्छा लगता उसी प्रकार बाणकृत कादम्बरी का रसास्वादन करने वाले को भोजनादि की भी सुधि नहीं रहती।



महाकविबाणभट्टविरचिता

# कादम्बरी

## [ महाश्वेता-वृत्तान्तः ]

तस्य च दक्षिणां मूर्तिमाश्रित्याभिमुखीमासीनाम्, उपरचितब्रह्मासनाम्, अतिविस्तारिणा सर्वदिङ्मुखप्लावकेन प्रलयविप्लुतक्षीरपयोधिपयःपूरपाण्डुरेणातिदीर्घकालसंचितेन तपोराशिनेवविसर्पतापादपान्तरैस्त्रिस्रोतो-

---

नत्वाहं शारदां देवीं कृत्वा च गुरुवन्दनाम् ।
शारदानामिकां व्याख्यां कुर्वे भावार्थबोधिकाम् ॥

संस्कृत-व्याख्या—तस्य = शिवस्य, दक्षिणां = दक्षिणाभिमुखीं, मूर्तिम् = प्रतिमाम्, आश्रित्य = अवलम्ब्य, अभिमुखीम् = सम्मुखीम्, आसीनाम् = उपविष्टाम्, 'कन्यकां ददर्श' इति दूरस्थक्रियया अन्वयः, सर्वाणि द्वितीयैकवचनान्तानि स्त्रीलिङ्ग पदानि 'कन्यकाम्' इति विशेष्यपदस्य विशेषणानि सन्ति, उपरचितब्रह्मासनाम् = उपरचितं निर्मितं ब्रह्मासनं ध्यानासनं यया सा ताम् कमलासनोपविष्टामिति यावत्, अतिविस्तारिणा = अतिशयप्रसरणशीलेन, सर्वदिङ्मुखप्लावकेन = सर्वेषां समेषां दिङ्मुखानाम् आशामुखानां प्लावकेन आच्छादकेन, प्रलयविप्लुतक्षीरपयोधिपयःपूरपाण्डुरेण = प्रलये कल्पावसानकाले विप्लुतः विवृद्धः यः क्षीरपयोधिः क्षीरसागरः तस्य पयसां जलानां पूरः प्रवाहः तद्वत् पाण्डुरेण श्वेतवर्णेन ( लुप्तोपमा ), अतिदीर्घकालसञ्चितेन = अतिदीर्घः यः कालः समयः तेन सञ्चितेन एकत्रीकृतेन, तपोराशिनेव = तपः समूहेन, इव, ( उत्प्रेक्षा ) विसर्पता = प्रसरता, पादपान्तरैः = वृक्षाणाम् अन्तरालभागैः, पिण्डीभूय = समूहीभूय, त्रिस्रोतोजलनिभेन = त्रीणि स्रोतांसि प्रवाहाः यस्याः तस्याः त्रिपथगायाः जलनिभेन सलिलसदृशेन ( आर्थी उपमा ),

---

हिन्दी-अनुवाद—( चन्द्रापीड ने ) उसकी (शिव की) दक्षिणामूर्ति के सामने ब्रह्मासन लगाकर बैठी हुई एवं पाशुपत-व्रत धारण करने वाली (एक) कन्या को देखा। प्रलयकाल में उद्वेलित क्षीरसागर के जल-प्रवाह की भाँति उज्ज्वल, चिरकाल से संचित तथा सर्वत्र फैलती हुई (मानो) तपस्या की राशि की तरह, वृक्षों के बीच ( रुकने के कारण) एकत्र होकर बहते हुये ( मानो ) गङ्गा जल की भांति, अपने अति विस्तृत

जलनिभेन पिण्डीभूय वहतेव देहप्रभावितानेनसगिरिकाननं दन्तमयमिव तं प्रदेशं कुर्वतीम्, अन्यथैव धवलयन्तीं कैलासगिरिम्, अन्तर्द्रष्टुरपि लोचनपथप्रविष्टेन श्वेतिमानमिव मनोनयन्तीम्, अतिधवलप्रभापरिगतदेहतया स्फटिकगृहगतामिव दुग्धसलिलमग्नामिव विमलचेलांशुकान्तरितामिवादर्शतलसंक्रान्तामिव शरदभ्रपटलतिरस्कृतामिवापरिस्फुटविभाव्यमानावयवाम्, पञ्चमहाभूतमयमपहाय द्रव्यात्मकमङ्गनिष्पादनोपकरणकलापं धवलगुणेनेव

वहतेव = वहनशीलेन, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), देहप्रभावितानेन = देहस्य प्रभायाः कान्तेः वितानेन विस्तारेण, सगिरिकाननं = पर्वतवनसहितं, तं = पूर्वोक्तं, प्रदेशं = स्थानं (शिवसिद्धायतनम्), दन्तमयमिव = हस्तिदन्तिनिर्मितम्, इव, कुर्वतीं = विदधतीम् (उत्प्रेक्षा), अन्यथैव = भिन्नरीत्या, एव, कैलासगिरिं = कैलासनामकं पर्वत, धवलयन्तीं = शुक्लतां प्रापयन्तीं (प्रतीयमानां क्रियोत्प्रेक्षा), द्रष्टुरपि = विलोकयितुः जनस्य, अपि, अन्तः = शरीराभ्यन्तरे, लोचनपथप्रविष्टेन = नयनमध्यमार्गप्राप्तेन (देहप्रभावितानेन), मनः = मानसं, 'स्वान्तं हृन्मानसं मनः' इत्यमरः, श्वेतिमानम् = धवलिमानं, नयन्तीमिव = प्रापयन्तीम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), अतिधवलप्रभापरिगतदेहतया = अतिधवला अतिशुभ्रा या प्रभा कान्तिः तया परिगतः सर्वतः व्याप्तः देहः शरीरं यस्याः तस्याः भावः तत्ता तया, स्फटिकगृहगतामिव = स्फटिकः चन्द्रकान्तः (मणिः) तस्य गृहं भवनं गतां प्राप्ताम्, इव, दुग्धसलिलमग्नामिव = दुग्धस्य क्षीरस्य सलिले उदके मग्नां ब्रुडिताम्, इव, विमलचेलांशुकान्तरितामिव = विमलं स्वच्छं यत् चेलांशुकं सूक्ष्मवस्त्रविशेषः तेन अन्तरितां सर्वतः आच्छादिताम्, इव आदर्शतलसंक्रान्तामिव = आदर्शः मुकुरः 'दर्पणे मुकुरादर्शौ' इत्यमरः, तस्य तले संक्रान्तां प्रतिबिम्बिताम्, इव, शरदभ्रपटलतिरस्कृतामिव = शरत् घनात्ययः तस्याः अभ्राणां मेघानां पटलानि वृन्दानि तैः तिरस्कृताम् अन्तर्हिताम्, इव (सर्वत्र क्रियोत्प्रेक्षा), अपरिस्फुटविभाव्यमानावयवाम् = अपरिस्फुटं अव्यक्तं यथा स्यात् तथा विभाव्यमानाः ज्ञायमानाः अवयवाः अङ्गानि यस्याः तां, पञ्चमहाभूतमयं = पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशरूपं, द्रव्यात्मकं = द्रव्यस्वरूपम्, अङ्गनिष्पादनोपकरणकलापम् = अङ्गनिष्पादने शरीररचनायां यानि उपकरणानि साधनानि तेषां कलापं राशिम्, अपहाय = त्यक्त्वा, केवलेन = एकेन, धवलगुणेन = श्वेतगुणेन, उत्पादितामिव = निर्मिताम्, इव

एवं सारी दिशाओं को आच्छादित करने वाली शारीरिक प्रभा के विस्तार से मानो वह (महाश्वेता) वनपर्वत के साथ उस प्रदेश को हाथी के दांत से निर्मित की तरह कर रही थी। (अपनी देहप्रभा से) वह कैलाश पर्वत को एक दूसरे ही प्रकार से धवल बना रही थी। मानो वह नेत्र मार्ग से घुसकर दर्शकों के भी अन्तस्तल को शुभ्र बना रही थी। अत्यन्त धवल वर्ण की कान्ति से उसका शरीर व्याप्त था, जिससे

केवलेनोत्पादिताम्, दक्षाध्वरक्रियामिवोद्धतगणकचग्रहभयोपसेवितत्र्यम्बकाम्, रतिमिव मदनदेहनिमित्तं हरप्रसादनार्थमागृहीतहराराधनाम्, क्षीरोदधिदेवतामिव सहवासपरिचितहरचन्द्रलेखोत्कण्ठाकृष्टाम्, इन्दुमूर्तिमिव स्वर्भानुभयकृतत्रिनयनशरणगमनाम्, ऐरावतदेहच्छविमिव गजाजिनावगुण्ठनोत्कण्ठितशितिकण्ठचिन्तितोपनताम्, पशुपतिदक्षिणमुखहासच्छविमिव

(क्रियोत्प्रेक्षा), उद्धतगणकचग्रहभयोपसेवितत्र्यम्बकाम् = उद्धताः बलेन गर्विताः ये गणाः प्रमथादयः तैः यः कचानां केशानां ग्रहः आकर्षणं तस्मात् यद् भयं भीतिः तेन उपसेवितः रक्षार्थम् आश्रितः त्र्यम्बकः शिवः यया (अध्वरक्रियया) तादृशीं, दक्षाध्वरक्रियामिव—दक्षस्य तदाख्यप्रजापतेः अध्वरक्रिया यज्ञकर्म ताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), मदनदेहनिमित्तं = कामशरीरप्राप्त्यर्थं, हरप्रसादनार्थम् = हरस्य त्रिलोचनस्य प्रसादनार्थं प्रसन्नताप्राप्त्यर्थम्, आगृहीतहराराधनाम् = आगृहीता स्वीकृता हरस्य शिवस्य आराधना उपासना यया सा तां, रतिमिव = कामपत्नीम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), सहवासपरिचितहरचन्द्रलेखोत्कण्ठाकृष्टां = सहवासेन क्षीरोदे मन्थनात् पूर्वम् एकत्र अवस्थित्या परिचिता प्राप्तपरिचया या हरस्य महेशस्य चन्द्रलेखा मस्तकस्था शशिकला तस्यां या उत्कण्ठा दर्शनोत्सुकता तया आकृष्टाम् आकर्षितां, क्षीरोदधिदेवतामिव = क्षीरोदधेः क्षीरसागरस्य देवताम् अधिष्ठात्रीं देवीम्, इव, स्वर्भानुभयकृतत्रिनयनशरणगमनां = स्वर्भानुः राहुः 'तमस्तु राहुः स्वर्भानुः सैंहिकेयो विधुन्तुदः' इत्यमरः, तस्मात् यद् भयं त्रासः तेन कृतं विहितं त्रिनयनस्य त्रिलोचनस्य शिवस्य शरणगमनं शरणापन्नत्वं यया ताम्, इन्दुमूर्तिमिव = चन्द्रमूर्तिम्, इव (द्रव्योत्प्रेक्षा), गजाजिनावगुण्ठनोत्कण्ठितशितिकण्ठचिन्तितोपनतां = गजस्य हस्तिनः अजिनं चर्म तेन अवगुण्ठने आच्छादने उत्कण्ठितः गजचर्मप्रेम्णा उत्सुकः यः शितिकण्ठः शिवः तस्य चिन्तितेन अपेक्षया उपनतां प्राप्तां (अथवा चिन्तितं समीहितम् उपनतं पूरितं यया ताम्), ऐरावतदेहच्छविमिव = ऐरावतः सुरपतेः श्वेतगजः तस्य देहच्छविम् तनुप्रभाम्, इव, विद्यमानां, (गुणोत्प्रेक्षा), बहिः = स्वस्थानात् मुखात् च बाह्यदेशे निर्गत्य = निःसृत्य, कृतावस्थानां = कृतं विहितम् अवस्थानं स्थितिः यया तां, पशुपतिदक्षिणमुखहासच्छविमिव = पशुपतेः शिवस्य 'शम्भुरीशः पशुपतिः' इत्यमरः, दक्षिणमुखस्य यः हासः हास्यं तस्य छविम् शोभाम्,

उसके अङ्ग प्रत्यङ्ग स्पष्ट रूप से दिखलाई नहीं देते थे मानो वह स्फटिक मणि के घर में बैठी हो, (या) क्षीरोदक में डूबी हो, (या) श्वेत चीनी रेशम से ढँकी हो, (या) दर्पण में प्रतिबिम्बित हो, (अथवा) शरत्काल के मेघ में छिपी हो। उसकी रचना मानो अङ्ग निर्माण के द्रव्यात्मक पांच महाभूतों के साधनसमूह को छोड़कर केवल धवल गुण से ही हुई थी। उद्धत शिवगणों द्वारा केश-ग्रह के भयसे दक्ष की यज्ञ-क्रिया ही मानो (आत्मरक्षार्थ) शिव की आरा-

बहिर्निर्गत्य कृतावस्थानाम् , शरीरिणीमिव रुद्रोद्धूलनभूतिम् , आविर्भूतां ज्योत्स्नामिव हरकण्ठान्धकारविघट्टनोद्यमप्राप्ताम् , गौरीमनःशुद्धिमिव कृतदेहपरिग्रहाम् , कार्तिकेयकौमारव्रतक्रियामिव मूर्तिमतीम् , गिरीशवृषभदेहद्युतिमिव पृथगवस्थिताम् , आयतनतरुकुसुमसमृद्धिमिव शङ्कराभ्यर्चनाय स्वयमुद्यताम् . पितामहतपःसिद्धिमिव महीतलमवतीर्णाम् , आदियुगप्रजापतिकीर्तिमिव सप्तलोकभ्रमणखेदविश्रान्ताम् , त्रयीमिव कलियुगध्वस्तधर्मशोकगृहीत-

---

इव ( गुणोत्प्रेक्षा ), **शरीरिणीं** = देहधारिणीं, **रुद्रोद्धूलनभूतिम्** = रुद्रस्य शिवस्य उद्धूलनं देहविलेपनं तस्य भूतिं भस्म इव ( जात्युत्प्रेक्षा ), **हरकण्ठान्धकारविघट्टनोद्यमप्राप्ताम्** = हरस्य नीलकण्ठस्य कण्ठे गले यः अन्धकारः तम सदृशकृष्णवर्णः तस्य विघट्टनम् अपसारणं तत्र यः उद्यमः उद्योगः तेन प्राप्तां लब्धां,**ज्योत्स्नामिव** = प्रभाम्,इव, **आविर्भूतां**=प्रकटीभूतां (गुणोत्प्रेक्षा), **कृतदेहपरिग्रहां** = कृतः विहितः देहस्य शरीरस्य परिग्रहः स्वीकारः यया तां, **गौरीमनः शुद्धिमिव** = गौर्याः पार्वत्याः मनशुद्धिं चित्तपवित्रताम् , इव ( गुणोत्प्रेक्षा ), **मूर्तिमतीं** = शरीरधारिणीं, **कार्तिकेयकौमारव्रतक्रियामिव** = कार्तिकेयस्य षडाननस्य यत कौमारं शैशवं व्रतं तपस्यादिकं तस्य क्रियां कर्मानुष्ठानम् , इव ( सुकृतस्य श्वेतता कविसमयानुकूला ), **पृथगवस्थितां** = शरीराद् बहिर्निर्गत्य विद्यमानां, **गिरीशवृषभदेहद्युतिमिव** = गिरीशः शिवः तस्य वृषभः नन्दीनाम्ना-विश्रुतः तस्य देहद्युतिम् शरीरस्य कान्तिम् , इव ( गुणोत्प्रेक्षा ), **शङ्कराभ्यर्चनाय** = शं करोति इति शङ्करः शिवः तस्य अभ्यर्चनं समाराधनं तस्मै, **स्वयम्** = आत्मना, **उद्यताम्** = उद्योगयुक्ताम् , **आयतनतरुकुसुमसमृद्धिमिव** = आयतनस्य पूर्ववर्णित-शिवसिद्धायतनस्य ( शिवालयस्य ) तरूणां वृक्षाणां यानि कुसुमानि पुष्पाणि तेषां समृद्धिम् सम्पदम् , इव ( जात्युत्प्रेक्षा ), **महीतलम्** = पृथिवीतलम् , **अवतीर्णां** = कृतावतारां, **पितामहतपःसिद्धिमिव** = पितामहः ब्रह्मा 'ब्रह्मात्मभूः सुरज्येष्ठः परमेष्ठी पितामहः' इत्यमरः, तस्य तपसः तपस्यायाः सिद्धिं सफलताम्, इव ( गुणोत्प्रेक्षा ), **सप्तलोकभ्रमणखेदविश्रान्ताम्** = सप्तसु 'भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम्' इति सञ्ज्ञावत्सु सप्तसंख्याकेषु लोकेषु भुवनेषु 'जगती लोकोविष्टपं भुवनं जगत्' इत्यमरः, यत् भ्रमणं पर्यटनं तेन यः खेदः श्रमः तेन विश्रान्तां विश्रामाय निषण्णाम् , **आदियुगप्रजापतिकीर्तिमिव** = आदियुगे कृतयुगे यः प्रजापतिः विधाता तस्य ( अथवा ये प्रजापतयः मरीच्यादयः तेषां ) कीर्तिम् , इव ( गुणोत्प्रेक्षा ), **कलियुगध्वस्तधर्म-**

---

**चना करने आई हो; जैसे कामदेव के (भस्मीभूत) देह को पुनः प्राप्त करने की इच्छा से रति ही शिव की पूजा में तत्पर हो, (क्षीर समुद्र में) एक साथ रहने से चिरपरिचित शिवजी के ललाट में स्थित चन्द्रकला से मिलने की उत्कण्ठावश मानो क्षीर-समुद्र की अधिष्ठात्री देवी ही आकृष्ट हो; राहु के भय से त्रस्त चन्द्रमूर्ति मानो शंकर की शरण में आई हो; गज चर्म ओढ़ने की इच्छा रखने वाले शिव की इच्छा मात्र से मानो**

वनवासाम्, आगामिकृतयुगबीजकलामिव प्रमदारूपेणावस्थिताम्, देहवतीमिव मुनिजनध्यानसम्पदम्, अमरगजवीथीमिवाभ्रगङ्गाभ्यागमवेगपतिताम्, कैलासश्रियमिव दशमुखोन्मूलनक्षोभनिपतिताम्, श्वेतद्वीपलक्ष्मीमिवान्यद्वीपावलोकनकूतूहलागताम्, काशकुसुमविकासकान्तिमिव शरत्समयमुदीक्षमाणाम्; शेषशरीरच्छायामिव रसातलमपहाय निर्गताम्, मुसलायुधदेहप्रभा-

शोकगृहीतवनवासां = कलियुगेन कलियुगे वा ध्वस्तः दूरीकृतः यः धर्मः तस्मात् यः शोकः पीडा तेन गृहीतः स्वीकृतः वनवासः अरण्यनिवासः यया तां, त्रयीमिव = ऋग्यजुःसामरूपां वेदत्रयीम्, इव, प्रमदारूपेण = नारीरूपेण, अवस्थितम् = कृतावस्थानाम्, आगामिकृतयुगबीजकलामिव = आगामिनः भाविनः कृतयुगस्य सत्ययुगस्य बीजकलामिव आदिकारणमात्राम्, इव (उत्प्रेक्षा), सुकृतमयस्य कृतयुगस्य श्वेतत्वात् तस्य बीजेऽपि श्वेतत्वं कल्पितम्, देहवतीम् = शरीरिणीं, मुनिजनध्यानसम्पदं = मुनिजनानां ऋषिजनानां ध्यानसम्पदं ध्यानसम्पत्तिम्, इव (गुणोत्प्रेक्षा), अभ्रगङ्गाभ्यागमवेगपतिताम् = अभ्रगङ्गा आकाशगङ्गा तस्याः अभ्यागमस्य सम्मुखगमनस्य वेगेन पतितां सुरलोकात् विच्युताम्, अमरगजवीथीमिव = अमरगजानां देवहस्तिनाम् (ऐरावतप्रभृतीनाम्) वीथीम्, पङ्क्तिम्, इव, (जात्युत्प्रेक्षा) दशमुखोन्मूलनक्षोभनिपतितां = दशमुखः रावणः तेन यद् उन्मूलनम् उत्पाटनं तस्मात् यः क्षोभः त्रासः तस्मात् निपतितां स्खलितां, कैलासश्रियमिव = कैलासशोभाम् 'लक्ष्मीः श्रीशोभासम्पत् प्रियङ्गुषु' इति हैमः, इव, अन्यद्वीपावलोकनकुतूहलागताम् = अन्येषां द्वीपानां द्वीपान्तराणाम् अवलोकनाय वीक्षणाय यत् कुतूहलम् औत्सुक्यं तेन आगताम् उपस्थितां, श्वेतद्वीपलक्ष्मीमिव = श्वेतद्वीपशोभाम्, इव (उत्प्रेक्षा), शरत्समयम् = शरत् घनात्ययः तस्याः समयः कालः तम्, उदीक्षमाणां = प्रतीक्षमाणां, काशकुसुमविकासकान्तिमिव = काशस्य इक्षुगन्धायाः 'काशमस्त्रियाम् इक्षुगन्धा पोटगलः' इत्यमरः, कुसुमानां विकासस्य विकासनस्य कान्तिः प्रभाताम्, इव (उत्प्रेक्षा), रसातलम् = पातालम् 'अधोभुवनपातालबलिसद्मरसातलम्' इत्यमरः, अपहाय = त्यक्त्वा, निर्गतां = बहिः आगतां, शेषशरीरच्छायामिव = शेषः नागराजः तस्य शरीरच्छायां वपुःकान्तिम् 'छाया सूर्यप्रियाकान्तिः' इत्यमरः, इव = (गुणोत्प्रेक्षा),

ऐरावत हाथी की देह प्रभा ही उपस्थित हो। महादेव के दक्षिण मुख की हास्य-शोभा ही मानो बाहर निकल कर बैठी हो, (या) रुद्र के शरीर में मला जाने वाला भस्म ही मानो शरीर धारण किये हो, (या) शंकर के कण्ठ में स्थित अन्धकार (विष की नीलिमा) को दूर करने के लिये उद्यम से प्राप्त चांदनी ही मानो आविर्भूत हो, (या) पार्वती की मानसिक शुद्धि जैसे शरीरधारिणी हो; (या) वह मानो स्वामी कार्तिकेय की कुमारावस्था की मूर्त्तिमती तपश्चर्या हो, (या) शंकर के बैल की देह-प्रभा मानो बाहर आकर स्थित हो। (उसे देखकर ऐसा लगता था) मानो

मिव मधुमदविघूर्णनायासविगलिताम्, शुक्लपक्षपरम्परामिव पुञ्जीकृताम्, सर्वहंसैरिव धवलतया कृतसंविभागाम्, धर्महृदयादिव निर्गताम्, शङ्खादिवोत्कीर्णाम्, मुक्ताफलादिवाकृष्टाम्, मृणालैरिव विरचितावयवाम्, दन्तदलैरिव घटिताम्, इन्दुकरकूर्चकैरिव प्रक्षालिताम्, वर्णसुधाच्छटाभिरिवाच्छुरिताम्, अमृतफेनपिण्डैरिव पाण्डुरीकृताम्, पारदरसधाराभिरिव धौताम्, रजत-

मधुमदविघूर्णनायासविगलितां = मधुमदेन मदिरापानजनितमत्ततया यत् विघूर्णनं पर्यन्ततः भ्रमणं तदायासेन तत्परिश्रमेण विगलितां शरीरात् विच्युतां, मुसलायुधदेहप्रभामिव = मुसलम् आयुधं यस्य सः मुसलायुधः बलरामः तस्य देहप्रभा शरीरकान्तिः ताम्, इव (गुणोत्प्रेक्षा), पुञ्जीभूतां = राशीकृतां, शुक्लपक्षपरम्परामिव = शुक्लपक्षाणां सितपक्षाणां परम्परा: सन्ततिः ताम्, इव (जात्युत्प्रेक्षा), धवलतया = श्वेततया, सर्वहंसै = सकलहंसैः, कृतसंविभागां = कृतः विहितः संविभागः विभज्य अर्पणं यस्यै तां (विभागोऽपि क्रियारूपः अतः अत्र क्रियोत्प्रेक्षा), धर्महृदयात् = धर्मः पुण्यं तस्य हृदयात् मानसात् 'स्वान्तं हृन्मानसं मनः' इत्यमरः निर्गतां = बहिर्भूताम्, इव, (क्रियोत्प्रेक्षा), शङ्खात् = कम्बोः, उत्कीर्णाम् = उत्कीर्यनिर्मिताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), मुक्ताफलात् = मौक्तिकात्, आकृष्टाम् = आकर्षिताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), मृणालैः = बिसैः 'मृणालं बिसम्' इत्यमरः, विरचितावयवाम् = विरचिताः विहिताः अवयवाः अङ्गानि यस्याः, ताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), दन्तदलैः = दन्ताः करिमुखरदनाः तेषां दलैः समूहैः, घटिताम् = निर्मिताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), इन्दुकरकूर्चकैः = इन्दोः सुधांशोः कराः किरणाः एव कूर्चकाः तूलिकाः तैः, प्रक्षालिताम् = धौताम्, इव (रूपकं क्रियोत्प्रेक्षा च), वर्णसुधाच्छटाभिः = वर्णा शुक्लवर्णकारिणी या सुधा धवललेपनद्रव्यं तस्याः छटाभिः बिन्दुभिः, आच्छुरितां सर्वतः लिप्ताम्, इव, अमृतफेनपिण्डैः = पीयूषफेनसमूहैः, पाण्डुरीकृतम् = धवलीकृताम्, इव, पारदरसधाराभिः = पारदः रसेन्द्रः तस्य यः रसः द्रवः तस्य धाराभिः, धौताम् = प्रक्षालिताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), रजतद्रवेण =

शिवाराधन के लिये सिद्धायतन (मन्दिर) के वृक्षों की कुसुम-समृद्धि ही स्वयं उद्यत हो, (या) ब्रह्मा की तपः सिद्धि जैसे पृथिवी पर उतरी हो; (या) सातों लोकों में भ्रमण के परिश्रम से श्रान्त सत्ययुग के प्रजापति की कीर्ति जैसे विश्राम कर रही हो, (या) कलियुग में धर्म के नष्ट हो जाने के कारण शोकाकुल वेदत्रयी (ऋक्, यजुः, साम) मानो वनवास को स्वीकार किये हो, (या) आगामी कृतयुग की बीज-कला जैसे नारी-रूप में अवस्थित हो, (या) मुनि-गण की ध्यान सम्पत्ति जैसे देह धारिणी हो, (या) आकाश गंगा के आगमन के वेग से गिरी हुई मानो देवों की (श्वेत) गज-पंक्ति हो (या) कैलाश की श्री मानो दशानन के उन्मूलन भय से गिरी हो, (या) श्वेतद्वीप की लक्ष्मी जैसे अन्य द्वीपों के देखने के कुतूहल से आई हो, (या)

द्रवेणेव निर्मृष्टाम्, चन्द्रमण्डलादिवोत्कीर्णाम्, कुटजकुन्दसिन्धुवारकुसुमच्छविभिरिवोल्लासिताम्, इयत्तामिव धवलिम्नः, स्कन्धावलम्बिनीभिरुदयतटगतादर्कबिम्बादुद्धृत्य बालरश्मिप्रभाभिरिव निर्मिताभिरुन्मिषत्तडित्तरलतेजस्ताम्राभिरचिरस्नानावस्थितविरलवारिकणतया प्रणामलग्नपशुपतिचरणभस्मचूर्णाभिरिव जटाभिरुद्भासितशिरोभागाम्, जटापाशग्रथितमुत्तमाङ्गेन

रोचनेन, निर्मृष्टाम् = प्रोञ्छिताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), चन्द्रमण्डलात् = इन्दुबिम्बात्, उत्कीर्णाम् = उत्कीर्य कृष्टाम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), कुटजकुन्दसिन्धुवारकुसुमछविभिः = कुटजः गिरिमल्लिका "कुटजः शक्रोवत्सको गिरिमल्लिका" इत्यमरः, कुन्दः माध्यं सिन्धुवारः निर्गुण्डी तेषां कुसुमानां छविभिः कान्तिभिः। उल्लासिताम् = उद्भासिताम्, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), धवलिम्नः = श्वेततायाः, इयत्तामिव = इदं प्रमाणम् अस्य इति इयान् तस्य भावः इयत्ता चरमसीमा ताम्, इव (गुणोत्प्रेक्षा), अतः परं तृतीयाबहुवचनान्तपदानि 'जटाभिः' इत्यस्य विशेषणानि, स्कन्धावलम्बिनीभि = स्कन्धे स्कन्धदेशे अवलम्बिनीभिः = लम्बमानाभिः, उदयतटगतात् = उदयाचलशिखरारूढात्, अर्कबिम्बात् = रविमण्डलात्, उद्धृत्य = निःसार्य, बालरश्मिप्रभाभिः = अभिनवमयूखकान्तिभिः निर्मिताभिः = विरचिताभिः, इव (क्रियोत्प्रेक्षा) उन्मिषत्तडित्तरलतेजस्ताम्राभिः = उन्मिषन्ती प्रस्फुरन्ती या तडित् विद्युत् तस्याः यत् तरलं चञ्चलं तेजः दीप्तिः 'तेजः प्रभावे दीप्तौ च बले शुक्रेऽपि' इत्यमरः, तद्वत् ताम्राभिः ताम्रवर्णाभिः (लुप्तोपमा), अचिरस्नानावस्थितविरलवारिकणतया = अचिरं त्वरितं यत् स्नानं मज्जनं तस्मात् अवस्थिताः अभ्यन्तरे संसक्ताः विरलाः स्वल्पाः ये वारिकणाः जलबिन्दवः तेषां भावः तत्ता तया, प्रणामलग्नपशुपतिचरणभस्मचूर्णाभिरिव = प्रणामे प्रणतिकाले लग्नानि संसक्तानि पशुपतेः शिवस्य चरणयोः पादयोः भस्मचूर्णानि विभूतिक्षोदाः यासु (जटासु) ताभिः, इव (क्रियोत्प्रेक्षा), जटाभिः = सटाभिः, उद्भासितशिरोभागाम् = उद्भासितः विद्योतितः शिरोभागः उत्तमाङ्गदेशः यस्याः ताम्, जटापाशग्रथितं = जटापाशे जटाजूटे ग्रथितं गुम्फितं

काश कुसुमों की विकास-शोभा जैसे शरत्काल की प्रतीक्षा कर रही हो, (या) शेषनाग के शरीर की कान्ति जैसे रसातल छोड़कर आई हो, (या) बलराम के शरीर की प्रभा मानो मदिरा के मद-वश होने वाले देहभ्रमण से उत्पन्न थकावट के कारण नीचे गिरी हो, (या) शुक्ल-पक्ष की राशि (पंक्ति) मानो एकत्र हो। (उसकी) धवलता (गोराई) से (ऐसा लगता था) मानो सारे हंसों ने अपनी धवलता को विभक्त कर (उसे दे दी हो) वह मानो धर्म के हृदय से निकली हो, (या) जैसे शङ्ख से उत्कीर्ण हो (खोदकर निकाली गई हो), (या) मोतियों से जैसे खींची गई हो। मृणाल खण्डों से मानो उसके अङ्गों का निर्माण हुआ हो। गजदन्तों से जैसे बनी हो, (या) चन्द्र किरणरूप कूँची द्वारा मानो प्रक्षालित हो, (या) चूने की सफेदी से

मणिमयं नामाङ्कमीश्वरचरणद्वयमुद्वहन्तीम्, रविरथतुरगखुरक्षुण्णनक्षत्रक्षोदविशदेन भस्मनालंकृतललाटपट्टिकाम्, शिखरशिलाश्लिष्टशशाङ्ककलामिव शैलराजमेखलाम्, अतुलभक्तिप्रसाधितया लक्ष्यीकृतलिङ्गयाद्वितीययेव पुण्डरीकमालया दृष्ट्या सम्भावयन्तीं भूतनाथम्, अनवरतगीतपरिस्फुरिताधरपुटवशादतिशुचिभिः शुद्धहृदयमयूखैरिव गीतगुणैरिव स्वरैरिव स्तुतिवर्णैरिव

मणिमयं रत्ननिर्मितं, **नामाङ्कं** = नाम्नः अङ्कं यस्मिन् तथोक्तम्, **ईश्वरचरणद्वयम्** = ईश्वरस्य महादेवस्य चरणद्वयं पादद्वयम् ( पादद्वयप्रतिमामिति भावः ), उत्तमाङ्गेन = शिरसा, **उद्वहन्तीं** = धारयन्तीं, **रविरथतुरगखुरक्षुण्णनक्षत्रक्षोदविशदेन** = रवेः सूर्यस्य यः रथः स्यन्दनं तस्य ये तुरगाः अश्वाः तेषां खुरैः शफैः क्षुण्णानाम् अवदारितानां नक्षत्राणां तारकाणां यः क्षोदः चूर्णः तद्वत् विशदेन धवलेन, **भस्मना** = विभूत्या, **अलङ्कृतललाटपट्टिकाम्** = अलङ्कृता विभूषिता ललाटपट्टिका भालस्थलं यस्याः ताम्, ( अतएव ) **शिखरशिलाश्लिष्टशशाङ्ककलां** = शिखरः अद्रिशृङ्गः 'शिखरोऽस्त्री द्रुमाग्रे चाद्रिशृङ्गपुलकाग्रयोः' इति मेदिनी, तस्य शिलाया पाषाणेन आश्लिष्टा लग्ना शशाङ्कस्य चन्द्रमसः कला लेखा यस्याः तां, **शैलराजस्य** = हिमालयस्य, **मेखलां** = मध्यभागम्, इव स्थिताम् इति यावत्, ( पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्ग द्रव्योत्प्रेक्षा च ) **अतुलभक्तिप्रसाधितया** = अतुला अद्वितीया या भक्तिः आराधना तया प्रसाधितया अलङ्कृतया प्रसन्नया वा, **लक्ष्यीकृतलिङ्गया** = लक्ष्यीकृतं ध्यानावलम्बनीकृतं लिङ्गं शिवमूर्तिः यया तया ( अनिमेषदृष्ट्या विहितशिवदर्शनया इति भावः ) **द्वितीयया** = अपरया, **पुण्डरीकमालया** = श्वेतकमलपङ्क्त्या, इव, **दृष्ट्या** = निरीक्षणेन, **भूतनाथं** = महेश्वरं, **सम्भावयन्तीम्** = अर्चयन्तीम् ( जात्युत्प्रेक्षा ), दशनांशून् विशेषयति—**अनवरतगीतपरिस्फुरिताधरपुटवशात्** = अनवरतं सततं यत् गीतं गानं तेन परिस्फुरितं स्पन्दितं यत् अधरपुटम् ओष्ठद्वयम् 'ओष्ठाधरौ तु रदनच्छदौ दशनवाससी' इत्यमरः, तद्वशात्, **मुखात्** = वदनात्, **निष्पतद्भिः** = बहिर्गच्छद्भिः = **अतिशुचिभिः** = नितान्तस्वच्छैः, **शुद्धहृदयमयूखैरिव** = शुद्धहृदयस्य पवित्रमनसः मयूखैः किरणैः, इव, **मूर्तिमद्भिः** = शरीरधारिभिः, **गीतगुणैरिव** = गानमाधुर्यादिभिः, इव, **स्वरैरिव** = षड्जादिभिः सङ्गीतस्वरैः इव, **स्तुतिवर्णैरिव** = स्तवनाक्षरैः, इव,

मानो लिप्त हो, ( या ) अमृत के फेनपिण्डों से जैसे श्वेत बनाई गई हो, ( या ) जैसे पारे की रस-धारा से धोई गई हो, ( या ) चाँदी के रस से मानो पोंछी गई हो, (या) चन्द्रमण्डल से मानो उत्कीर्ण हो, (या) जैसे वह कुटज, कुन्द तथा सिन्धुवार (निर्गुण्डी) के फूलों की शोभा से उल्लासित हो, ( इस तरह ) वह धवलिमा ( गोराई ) की सीमा प्रतीत हो रही थी। चमकती हुई बिजली के चंचल तेज के समान ताम्र-वर्ण एवं कन्धे तक लटकने वाली जटाओं से उसका शिरोभाग सुशोभित था, मानो उदयाचल पर पहुँचे हये सूर्यमण्डल से निकाली गई बालकिरणों की कान्ति से ही उनका ( जटाओं का )

मूर्तिमद्भिर्मुखान्निष्पतद्भिर्दशनांशुभिः पुनरिव स्नपयन्तीं गौरीपतिम्, अतिविमलैश्च वेदार्थैरिव साक्षात्पितामहमुखादाकृष्टैर्गायत्रीवर्णैरिव ग्रथनतामुपगतैर्नारायणनाभिपुण्डरीकवीजैरिवोद्धृतैः सप्तर्षिभिरिव करस्पर्शपूतमात्मानमिच्छद्भिस्तारकारूपेणागतैरामलकीफलस्थूलैर्मुक्ताफलैरुपरचितेनाक्षवलयेनाधिष्ठितकण्ठभागाम्, परिवेषपरिगतचन्द्रमण्डलामिव पौर्णमासीनिशाम्, अधो-

दशनांशुभिः = दन्तमयूखैः, पुनः = भूयः (अपि), गौरीपतिं = महेशं, स्नपयन्तीं = स्नपनं विदधतीम्—इव ( उत्प्रेक्षा ), इतः परं सर्वाणि तृतीयाबहुवचनान्तानि पदानि मुक्ताफलैः इत्यस्यविशेषणानि—साक्षात् = अव्यवधानात्, पितामहमुखात् = पितामहः विधाता तस्य मुखात् आननात्, आकृष्टैः = आकर्षितैः, अतिविमलैः = नितान्तनिर्मलैः, वेदार्थैरिव = वेदाः ऋक्प्रभृतयः तेषाम् अर्थैः अभिधेयैः, इव, ग्रथनतां = संयुक्तताम्, उपगतैः = प्राप्तैः, गायत्रीवर्णैरिव = गायत्री = मन्त्रविशेषः तस्य वर्णैः अक्षरैः, इव (जात्युत्प्रेक्षा), उद्धृतैः = उत्खातैः, नारायणनाभिपुण्डरीकबीजैरिव = नारायणः विष्णुः तस्य नाभिपुण्डरीकस्य नाभिकमलस्य बीजैः उत्पत्तिनिदानभूतैः ( 'कमलगट्टा' इति नाम्ना प्रसिद्धैः ), इव, आत्मानं = स्वं, करस्पर्शपूतम् = करस्पर्शेन ( जपकाले महाश्वेतायाः ) हस्तसंश्लेषेण पूतं पवित्रम्, इच्छद्भिः — अभिलषद्भिः, तारकारूपेण = नक्षत्ररूपेण, आगतैः = ( तस्याः करे ) सम्प्राप्तैः, सप्तर्षिभिरिव = मरीचिप्रभृतिभिः, इव ( जात्युत्प्रेक्षा ), आमलकीफलस्थूलैः = आमलक्याः धात्र्याः फलानि तद्वत् स्थूलैः बृहदाकारैः, मुक्ताफलैः = मौक्तिकैः, उपरचितेन = निर्मितेन, अक्षवलयेन = जपमालिकया, अधिष्ठितकण्ठभागाम् = अधिष्ठितः आश्रितः कण्ठभागः गलप्रान्तः यस्याः सा ताम् ( अतएव ), परिवेषपरिगतचन्द्रमण्डलाम् = परिवेषः परिधिः तेन परिगतं परिवृतं चन्द्रमण्डलं सुधाकरबिम्बं यस्यां सा ताम्, पौर्णमासीनिशाम् = पूर्णिमारात्रिम्, इव ( लुप्तोपमा ), स्तनयुगलं विशेष-

---

निर्माण हुआ था, तत्काल स्नान करने के कारण उनमें कहीं-कहीं पानी की बूँदें दिखाई दे रही थीं, मानो पशुपति के चरणों में प्रणाम करने से उनकी विभूति लग गई हो। वह अपने जटापाश में गुँथे हुये शिव के नामांकित तथा मणिनिर्मित दोनों चरणों को धारण कर रही थी। सूर्य के रथ में जुते घोड़ों के खुरों से विदीर्ण नक्षत्रों के चूर्ण की तरह उज्ज्वल भस्म से उसका ललाट-देश सुशोभित था, (इसलिये) वह शिखर के शिलाखण्ड (चट्टान में जटिल चन्द्रकला से युक्त हिमाचल की मेखला के समान दिखलाई दे रही थी। अतुलित भक्ति से सज्जित तथा शिव को एकटक देखने वाली अपनी दृष्टि से वह शिव की आराधना कर रही थी, मानो ( वहाँ ) श्वेत कमलों की दूसरी माला उपस्थित हो। लगातार गाने से हिलते हुए ओठों के कारण मुख से निकलती हुई दन्त किरणों से मानो वह शंकर को पुनः स्नान करा रही थीं, वे दन्त-किरणें मानो उसके शुद्ध

मुखहरशिरःकपालमण्डलाकारेण मोक्षद्वारकलशकान्तिना स्तनयुगलेनैकहंस-मिथुनसनाथामिवश्वेतगङ्गाम्, गौरीसिंहसटामयेनेव चामररुचिराकृतिना स्तन-युगलमध्यनिबद्धग्रन्थिना कल्पतरुलतावल्कलेन कृतोत्तरीय कृत्याम्, अयुग्म-लोचनसकाशात्प्रसादलब्धेन चूडामणिचन्द्रमयूखजालेनेव मण्डलीकृतेन ब्रह्मसूत्रेण पवित्रीकृतकायाम्, आप्रपदीनेन च स्वभावसितेनापि ब्रह्मासन-बन्धोत्तानचरणतलप्रभापरिष्वङ्गाल्लोहितायमानेन दुकूलपटेन प्रावृतनित-

यति–अधोमुखहरशिरःकपालमण्डलाकारेण = अधोमुखं यत् हरस्य कपालिनःशिवस्य शिरसि स्थितं कपालं नरमुण्डं तद्वत् मण्डलाकारेण वर्तुलाकृत्या (तथा), मोक्षद्वारकलश-कान्तिना = मोक्षः अपवर्गः तस्य द्वारे स्थापितौ यौ कलशौ मङ्गलघटौ तयोः कान्तिरिव कान्तिः प्रभा यस्य तथाभूतेन, स्तनयुगलेन = कुचद्वयेन, एकहंसमिथुन-सनाथाम् = एकेन अद्वितीयेन हंसयोः मरालयोः मिथुनेन युगलेन सनाथां विभूषितां, श्वेतगङ्गाम्, इव ( अत्र हंसद्वयेन कुचयोः, गङ्गया च कन्यकायाः साम्यात् श्रौती उपमा ततः पूर्वं लुप्तोपमा ) अतोऽग्रे तृतीयैकवचनान्तानि पदानिलतावल्कलेनेति पदस्य विशेषणानि गौरीसिंहसटामयेनेव = गौरी पार्वती तस्याः वाहनीभूतः यः सिंहः शार्दूलः तस्य या सटा जटा, सटाजटाकेसरयोः इति मेदिनी, तन्मयेन तद्विरचितेन, इव ( क्रियोत्प्रेक्षा ), चामररुचिराकृतिना = चामरस्य बालव्यजनस्य इव रुचिरा मनोहरा आकृतिः स्वरूपम् यस्य तेन ( लुप्तोपमा ), स्तनयुगलम-ध्यनिबद्धग्रन्थिना = स्तनयोः कुचयोः युगलं द्वयं तस्य मध्ये अन्तराले निबद्धः आबद्धः ग्रन्थिः यस्य तेन, कल्पतरुलतावल्कलेन = कल्पतरुः देववृक्षः तस्य लता व्रततिः तस्याः वल्कलेन त्वचा, कृतोत्तरीयकृत्याम् = कृतं सम्पादितम् उत्तरीयस्य उपसंव्यानस्य कृत्यं कर्म यया ताम्, अयुग्मलोचनसकाशात् = अयुग्मलोचनः त्रिलोचनः तस्य सकाशात् समीपात्, प्रसादलब्धेन = प्रसादः अनुग्रहः तेन लब्धेन प्राप्तेन, चूडामणि चन्द्रमयूखजालेनेव = चूडामणीभूतः यः चन्द्रः सुधाकरः तस्य मयूखानां किरणानां जालेन समूहेन, इव ( जात्युत्प्रेक्षा ), मण्डलीकृतेन = वर्तुलीकृतेन, ब्रह्मसूत्रेण = यज्ञोपवीतेन, पवित्रीकृतकायाम् = पवित्रीकृतः पावनीकृतः कायः शरीरं यस्याः सा ताम्, अथ दुकूलपटं विशेषयति—आप्रपदीनेन = पादस्य अग्रं प्रपदं तन्मर्यादी-कृत्य आप्रपदीनं तेन चरणतलपर्यन्तव्यापकेन च, स्वभावसितेन = स्वभावतः निसर्गतः सितेन धवलेन, अपि, ब्रह्मासनबन्धोत्तानचरणतलप्रभापरिष्वङ्गात् = ब्रह्मासनं कमलासनं तस्य यः बन्धः रचना तेन उत्ताने ऊर्ध्ववदने ये चरणतले पादतले तयोः प्रभा कान्तिः तस्याः परिष्वङ्गात् सम्पर्कात्, लोहितायमानेन = अरुणायमानेन दुकूलपटेन = क्षौमवस्त्रेण प्रावृतनितम्बाम = प्रावृतः समाच्छादितः

हृदय की रश्मियाँ हों, गायन के मूर्त्तिमान् (माधुर्यादिगुण) हों; मूर्तिमती स्वरलहरी हों, स्तुति के मूर्तिमान् वर्ण हों। वह आँवले के फल के सदृश बड़े-बड़े मोतियों के दाने से

स्वाम्, यौवनेनापि स्वकालोपसर्पिनिर्विकारविनीतेन शिष्येणेवोपास्यमानाम्, लावण्येनापि कृतपुण्येनेव स्वच्छात्मना परिगृहीताम्, रूपेणापि रुचिरलोचनेन विगतचापलेनायतनमृगेणेव निषेविताम्, उत्सङ्गगता च स्वसुतामिव सूक्ष्मशङ्खखण्डिकाङ्गुलीयकपूरिताङ्गुलिना त्रिपुण्ड्रकावशेषभस्मपाण्डुरेण प्रकोष्ठब-

नितम्बः जघनभागः यस्याः ताम् (श्वेतस्यापि वस्त्रस्य अरुणरूपप्राप्त्या तद्गुणालङ्कारः), स्वकालोपसर्पिनिर्विकारविनीतेन = स्वकाले उपयुक्तसमये (सेवाकाले च) उपसर्पति समीपम् आयाति इति एवं शीलेन निर्विकारं कामविकाररहितं (क्रोधादिरहितं) यथा स्यात् तथा विनीतेन = विनयशीलेन, यौवनेन = तारुण्येन, शिष्येणेव = शासितुं योग्यः शिष्यः छात्रः तेन, इव, उपास्यमानां = सेव्यमानां (पूर्णोपमा), स्वच्छात्मना = निर्मलेन (कामादिशून्येन), कृतपुण्येनेव = कृतं पुण्यं येनतेन सुकृतिना, इव, लावण्येन = सौन्दर्येण, अपि, परिगृहीताम् = आश्रिताम् (क्रियोत्प्रेक्षा), रुचिरलोचनेन = रुचिरेमनोहरे लोचने नयने यस्य तेन (पक्षे-रुचिरं सुन्दरं लोचनं दर्शनं यस्य यत्र वा तेन) विगतचापलेन = विगतं दूरीभूतं चापलं चञ्चलता यस्मात् तेन, आयतनमृगेणेव = आश्रमहरिणेन, इव, रूपेण = सौन्दर्येण, निषेविताम् आश्रिताम् (पूर्णोपमा) महाश्वेतायाः दक्षिणकरेण वीणास्फालनं वर्णयति—इतः तृतीयैकवचनान्तानि पदानि 'दक्षिणकरेण' इत्यस्य विशेषणानि—सूक्ष्मशङ्खखण्डिकाङ्गुलीयकपूरिताङ्गुलिना = सूक्ष्माः अस्थूलाः याः शङ्खस्य 'कम्बोः शङ्खः स्यात् कम्बुरस्त्रियौ' इत्यमरः खण्डिकाः शकलाः तासाम् अङ्गुलीयकैः अङ्गुलिभूषणैः पूरिताः भरिताः (अलङ्कृताः) अङ्गुलयः यस्य तेन, त्रिपुण्ड्रकावशेषभस्मपाण्डुरेण = त्रिपुण्ड्रम् तदाख्यतिलकम् "वक्रा ललाटगास्तिस्रोभस्मरेखा त्रिपुण्ड्रकम्" इति हारावली, तस्मात् अवशेषं शिष्टं यत् भस्म विभूतिः तेन पाण्डुरेण श्वेतेन, प्रकोष्ठबद्धशङ्खखण्डकेन = प्रकोष्ठे मणिबन्धभागे बद्धः संसक्तः शङ्खस्य खण्डकः क्षुद्रशकलः यस्य तेन, नखमयूख-

बनाई गई अक्ष-माला को गले में पहने थी, वे (मुक्ताफल) मानो ब्रह्मा के मुख से निकले वेदों के अत्यन्त निर्मल अर्थ हों, (या) गुंथे हुए गायत्री के वर्ण हों, (या) भगवान् विष्णु के नाभि कमल से निकाले गये बीज हों, (या) हाथ के स्पर्श से अपने को पवित्र बनाने की इच्छा रखने वाले सप्तर्षि ही मानो नक्षत्रों का रूप धारण किये हों। (उस माला को धारण करने से) वह (कन्या) परिवेष में घिरे हुए चन्द्रमा से युक्त पूर्णिमा की रात्रि की भाँति (सुन्दर) प्रतीत होती थी। शिवजी के शिरोभाग के अधोमुख नरमुण्ड की तरह गोल तथा मोक्ष के द्वार पर रखे (दो) कलश के सदृश कान्तिसम्पन्न दो स्तनों से वह हंसों के एक जोड़े से अलंकृत श्वेतगङ्गा की भाँति दिखाई दे रही थी। चँवर के समान सुन्दर आकृति वाले तथा दोनों स्तनों के बीच में बँधी गाँठ से युक्त कल्पतरु के वल्कल से, जो पार्वती के सिंह की जटा से मानो निर्मित था, उत्तरीय (दुपट्टे) का काम ले रही थी। वह मण्डलाकार

